(छा० ८-१४-१) इति श्रुतेः । 'नामरूपे व्याकरवाणि' (छा० ६-३-२), 'सर्वाणि रूपाणि विचित्य धीरो नामानि कृत्वाऽभिवदन्यदास्ते' (तै० आ० ३-१२-७), 'एकं बीजं बहुधा यः करोति' (श्वे० ६-१२) इत्यादि श्रुतिभ्यश्च । एवमविद्याकृतनामरूपोपाध्यनुरोधीश्वरो भवति, व्योमेव घटकरकाद्युपाध्यनुरोधि । स च स्वात्मभूतानेव घटाकाशस्थानीयानविद्याप्रत्युपस्थापितनामरूपकृतकार्यकरणसङ्घातानुरोधिनो जीवाख्यान्विज्ञानात्मनः प्रतीष्टे व्यवहारविषये । तदेवमविद्यात्मकोपाधिपरिच्छेदापेक्षमेवेश्वरस्येश्वरत्वं सर्वज्ञत्वं सर्वशक्तित्वं च न परमार्थतो विद्ययापास्तसर्वोपाधिस्वरूप आत्मनीशित्रीशितव्यसर्वज्ञत्वादिव्यवहार उपपद्यते । तथाचोक्तम्—'यत्र नान्यत्पश्यति नान्यच्छृणोति नान्यद्विजानाति स भूमा' (छा० ७-२४-१) इति । 'यत्र त्वस्य सर्वमात्मैवाभूत्तत्केन कं पश्येत्' (बृ० ४-५-१५) इत्यादिना च । एवं परमार्थावस्थायां सर्वव्यवहाराभावं वदन्ति वेदान्ताः सर्वे । तथेश्वरगीतास्वपि—'न कर्तृत्वं न कर्माणि लोकस्य सृजति प्रभुः । न कर्मफलसंयोगं स्वभावस्तु प्रवर्तते ॥ नादत्ते कस्यचित्पापं न चैव सुकृतं विभुः । अज्ञानेनावृतं ज्ञानं तेन मुह्यन्ति जन्तवः' ॥ (गी० ५-१४-१५) इति परमार्थावस्थायामीशित्रीशितव्यादिव्यव-

---

भूतानां जीवानां नियम्यत्वमित्याह—स च स्वात्मभूतानिति । न चात्र नानाजीवा भाष्योक्ता इति भ्रमितव्यं, बुद्ध्यादिसंघातभेदेन भेदोक्तेः । अविद्याप्रतिबिम्बस्त्वेक एव जीव इत्युक्तम् । परमार्थत ईश्वरत्वादिद्वैताभावे श्रुतिमाह—तथा चेति । कथं तर्हि कर्तृत्वादिकमित्यत आह—स्वभावस्त्विति । अनाद्यविद्यैव कर्तृत्वादिरूपेण प्रवर्तत इत्यर्थः । भक्ताभक्तयोः पापसुकृतनाशकत्वादीश्वरस्य वास्तवमीश्वरत्वमित्यत आह—नादत्त इति । न संहरतीत्यर्थः । तेन स्वरूपज्ञानावरणेन कर्ताहमीश्वरो मे

---

'मैं नाम-रूप को बनाऊँगा' 'धीरपुरुष नाम-रूप का विचारकर उन्हें नाम समझकर जब बैठ जाता है' 'जो परमेश्वर एक ही बीज को अनेक कर डालता है' इत्यादि श्रुतियों से भी उक्त अर्थ सिद्ध होता है। जैसे घटादि उपाधि के अनुरोध से शुद्ध आकाश ही घटाकाश नाम से व्यवहृत होता है, वैसे ही अविद्यादि उपाधि के कारण एक ही परमात्मा अनेक बन जाता है । वह परमात्मा घटाकाशस्थानीय अविद्याप्रत्युपस्थापित नाम रूप के कारण कार्यकरणसंघात के अनुरोधी स्वात्मभूत विज्ञानात्मा जीव को ही व्यवहारदशा में प्रेरणा देता है । इस प्रकार अविद्यात्मक उपाधिपरिच्छेद की अपेक्षा से ही ईश्वर में ईश्वरत्व, सर्वज्ञत्व और सर्वशक्तित्व सिद्ध होता है। परमार्थदृष्टि से विद्या द्वारा जब सभी उपाधियों का निषेध हो जाता है, तब सम्पूर्ण उपाधि से विनिर्मुक्त आत्मा में ईशितृ-ईशितव्यभाव एवं सर्वज्ञत्वादि व्यवहार सिद्ध नहीं होता । ऐसा ही 'जहाँ दूसरे को देखता नहीं, दूसरे को सुनता नहीं, दूसरे को जानता नहीं वह भूमा है' 'जहां पर इस ज्ञानी को सब कुछ आत्मा ही भासता है वहाँ कौन किसको किससे देखे' इत्यादि श्रुतिवाक्यों से कहा गया है । इस प्रकार परमार्थ अवस्था में सभी वेदान्त ने सर्वव्यवहार का अभाव कहा है । ऐसा ही भगवद्गीता में भी 'परमेश्वर लोक के न कर्तृत्व की ओर न कर्मों की ही सृष्टि करता है एवं कर्मफलसंयोग को भी नहीं रचता, यह काम तो स्वभाव करता रहता है । व्यापक परमात्मा किसी के पुण्य और पाप को ग्रहण नहीं करता । अज्ञान से ज्ञान आवृत है इसीलिए सभी जीव उससे मोहित हो रहे हैं' इन वाक्यों से कहा गया है । अर्थात् परमार्थ-

## (१४९) भावे चोपलब्धेः ॥१५॥

हाराभावः प्रदर्श्यते । व्यवहारावस्थायां तूक्तः श्रुतावपीश्वरादिव्यवहारः 'एष सर्वेश्वर एष भूताधिपतिरेष भूतपाल एष सेतुर्विधरण एषां लोकानामसंभेदाय' (बृ० ४-४-२२) इति । तथाचेश्वरगीतास्वपि--ईश्वरः सर्वभूतानां हृद्देशेऽर्जुन तिष्ठति । भ्रामयन्सर्वभूतानि यन्त्रारूढानिमायया ॥' (गी० १८-६१) इति । सूत्रकारोऽपि परमार्थाभिप्रायेण तदनन्यत्वमित्याह । व्यवहाराभिप्रायेण तु स्याल्लोकवदिति महासमुद्रस्थानीयतां ब्रह्मणः कथयति । अप्रत्याख्यायैव कार्यप्रपञ्चं परिणामप्रक्रियां चाश्रयति सगुणेषूपासनेषूपयोक्ष्यत इति ॥१४॥

इतश्च कारणादनन्यत्वं कार्यस्य, यत्कारणं भाव एव कारणस्य कार्यमुपलभ्यते नाभावे । तद्यथा सत्यां मृदि घट उपलभ्यते, सत्सु च तन्तुषु पटः । नच नियमेनान्यभावे-

नियन्तेत्येवं भ्रमान्त । उक्तार्थः सूत्रकारसम्मत इत्याह--सूत्रकारोऽपीति । न केवल लौकिकव्यवहारार्थं परिणामप्रक्रियाश्रयणं किन्तूपासनार्थं चेत्याह--परिणामप्रक्रियां चेति । तदुक्तम्--'कृपणधीः परिणाममुदीक्षते क्षयितकल्मषधीस्तु विवर्तताम्' इति ॥१४॥

एवं तदनन्यत्वे प्रत्यक्षादिविरोधं परिहृत्यानुमानमाह--भावे चेति । कारणस्य भावे सत्त्वे उपलब्धौ च कार्यस्य सत्त्वादुपलब्धेश्चानन्यत्वमिति सूत्रार्थः । घटो मृदनन्यः, मृत्सत्त्वोपलब्धिक्षणनियतसत्त्वोपलब्धिमत्त्वात्, मृद्वत्अन्यत्वेऽप्ययं हेतुः किं न स्यादित्यप्रयोजकत्वमाशङ्क्य निरस्यति--नचेति । मृद्घटयो-

दशा में ईशिता एवं ईशितव्यादि व्यवहार का अभाव दिखलाया गया है केवल व्यवहारदशा में ही श्रुति ने भी ईश्वरादि व्यवहार कहा है, यह प्राज्ञ आत्मा सर्वेश्वर है, यह भूतों का अधिपति है, यह भूतों का पालक है ये सभी लोक आपस में मिल-जुल न जाँय इसके लिए परमेश्वर मेड़ का काम करता है अर्थात् नियामक है। भगवद्गीता में भी कहा है कि 'हे अर्जुन ! सम्पूर्ण भूतों के हृदयदेश में ईश्वर बैठा है और उन शरीरों में आत्माभिनिवेश करने वाले सम्पूर्ण भूतों को माया से नचाता रहता है।' सूत्रकार भगवान् बादारायण ने भी परमार्थनिरूपणाभिप्राय से जगत् को ब्रह्म से अभिन्न कहा और व्यवहाराभिप्राय से 'स्याल्लोकवत्' कहा है, इसमें कार्यप्रपञ्च का प्रत्याख्यान न करके ही परिणाम प्रक्रिया का आश्रय लेते हैं जिसका उपयोग सगुण उपासनाओं में होता है ॥१४॥

### भावे चोपलब्धेः (ललिता)

अग्रिम सूत्र का उपयोग अनुमान तथा प्रत्यक्षप्रमाण के रूप में किया गया है। इससे पूर्व कारण से कार्य का अनन्यत्व बतलाने पर प्रत्यक्षादि प्रमाणों से जो विरोध आ रहा था उसका परिहार किया गया, अब कार्य-कारण के अनन्यत्व में अनुमान प्रमाण दे रहे हैं।

सूत्र का अर्थ यह है कि कारण के रहने और उसकी उपलब्धि होने पर कार्य की सत्ता देखी जाती है और कार्य की उपलब्धि भी होती है, इसलिए कार्य कारण से अभिन्न है । अनुमान का आकार यह है कि घट मृत्तिका से अभिन्न है क्योंकि मृत्तिका की सत्ताउपलब्धि क्षण में ही घट की नियतसत्ता एवं उपलब्धि होती है जैसे मृत्तिका अर्थात् मृत्तिका जैसे मृत्तिका से अभिन्न है उसमें उक्त

१. उपयुज्यत इति पाठान्तरम् । २. भिन्नस्य सत्वे ।

ऽन्यस्योपलब्धिर्दृष्टा । नह्यश्वो गोरन्यः सन् गोर्भाव एवोपलभ्यते । नच कुलालभाव एव घट उपलभ्यते । सत्यपि निमित्तनैमित्तिकभावेऽन्यत्वात् ।

नन्वन्यस्य भावेऽप्यन्यस्योपलब्धिर्नियता दृश्यते, यथाग्निभावे एव धूमस्येति। नेत्युच्यते । उद्वापितेऽप्यग्नौ गोपालघुटिकादिधारितस्य धूमस्य दृश्यमानत्वात् । अथ धूमं कयाचिद-

रन्यत्वे गवाश्वयोरिव हेतूच्छित्तिः स्यादित्यर्थः । गवाश्वयोर्निमित्तनैमित्तिकत्वाभावाद्धेत्वभावः । अतो मृद्घटयोस्तेन हेतुना निमित्तादिभावः सिध्यति नानन्यत्वमित्यर्थान्तरतामाशङ्क्याह—नच कुलालेति । न चोपादानोपादेयभावेनार्थान्तरता मृद्दृष्टान्ते तद्भावाभावेऽपि हेतुसत्त्वादन्यत्वे गवाश्ववत्तद्भावायोगाच्चेति भावः । कुलालघटयोर्निमित्तादिभावे सत्यप्यन्यत्वात् कुलालसत्त्वनियतोपलब्धिघटस्य नैवेत्यक्षरार्थः ।

यथाश्रुतसूत्रस्थहेतोर्व्यभिचारं शङ्कते—नन्विति । अग्निभाव एव धूमोपलब्धिरिति नियमात्मको हेतुस्तत्र नास्तीत्याह—नेति । अविच्छिन्नमूलदीर्घरेखावस्थधूमे नियमोऽस्तीति व्यभिचार इत्याशङ्क्ते-अथेति । तद्भावनियतभावत्वे सति तद्बुद्ध्यनुरक्तबुद्धिविषयत्वस्य हेतोर्विवक्षितत्वान्न व्यभिचार

हेतु और साध्य का साहचर्य दिखायो पड़ता है ऐसे ही घटपक्ष में उक्त हतु को देखने के बाद उसका अभेद मृत्तिका से सिद्ध हो जाता है। भाष्यकार कहते हैं कि कारण से कार्य इसलिए भी अभिन्न है क्योंकि कारण के रहने पर कार्य उपलब्ध होता है और कारण के न रहने पर कार्य उपलब्ध नहीं होता। जैसे मिट्टी के रहते-रहते ही घट दीखता है, और तन्तु के रहते-रहते ही पट दीखता है ऐसे ही ब्रह्म की सत्ता से जगत् भासता है। यदि नियम से कारण-कार्य का भेद होता तो उक्त प्रकार से उपलब्धि नहीं दीख पड़ती। जिस प्रकार गौ से अश्व भिन्न है, तो गौ के रहते-रहते ही अश्व दीखता है ऐसी बात नहीं है, अपितु गौ के अभाव में भी अश्व दिखाई पड़ता है, क्योंकि वे दोनों भिन्न वस्तु हैं। जगत् का उपादानकारण ब्रह्म वैसे ही है जैसे घट का उपादानकारण मृत्तिका है । पर घट का निमित्तकारण कुम्भकार है और वह घट से भिन्न है। अतएव कुम्भकार के रहने पर ही घट की सत्ता रहेगी और वह घट दीखेगा भी क्योंकि घट और कुम्भकार में निमित्त-नैमित्तिकभाव है, उपादान-उपादेयभाव नहीं है।

प्रश्न—अन्य वस्तु के रहने पर भी नियम से तद्भिन्नवस्तु की उपलब्धि देखी जाती है जैसे अग्नि और धूम भिन्न है फिर भी अग्नि के रहने पर ही धूम दीखता है, अग्नि के न रहने पर धूम नहीं दीखता। अतः जैसे अग्नि को धूम से अभिन्न नहीं मानते हैं ऐसे ही जगत् भी ब्रह्म से अभिन्न नहीं माना जायेगा ? उत्तर—उक्त दृष्टान्त ठीक नहीं है क्योंकि अग्नि के बुझ जाने पर भी गोपालक की झोपड़ी में रहा हुआ धूम देर तक दीखता रहता है।

प्रश्न—किसी अवस्थाविशेष से विशिष्ट धूम को हम अग्नि के अभाव में नहीं देख सकते हैं अर्थात् अविच्छिन्नमूल दीर्घरेखा वाला धूम अग्नि के अभाव में नहीं दीखता है, वह तो अग्नि के रहते-

१. भिन्नः । २. सत्वे । ३. न च कुलालेत्यादिभाष्य ग्रन्थस्य तात्पर्यमाह न चेत्यादिना। उपादानोपादेयभावेनेति तत्सत्वोपलब्धिक्षण नियत सत्वोपलब्धिमत्वेतेत्यर्थः । ४. मृत्सत्वोपलब्धीत्युक्त हेतुना । ५. अर्थान्तरतेति निमित्तादिभावेत्तेत्यर्थः । तथा च मृदघटौ निमित्तनैमित्तिकौ मृत्सत्वोपलब्धिक्षण नियतसत्वोपलब्धिमत्वात्भूद्रदिति पूर्वपक्षः । हेतोः साध्यवदन्यवृत्तित्वेनानैकान्तिकतामाह । मृद्दृष्टान्त इतिवद्भावाभावेपीति निमित्तनैमित्तिकभावाभावेपीत्यर्थः । तयोर्निमित्तादिभावेवाधकमप्याहान्यत्व इत्यादिना । ६. निमित्तादिभावेत्यर्थः । ७. मृत् । ८. सहकृतबुद्धि । ९. ग्राह्यत्वस्य ।

वस्थया विशिष्यादीदृशो धूमो नासत्याग्नौ भवतीति । नैवमपि कश्चिद्दोषः । तद्भावानुरक्तां हि बुद्धिं कार्यकारणयोरनन्यत्वे हेतुं वयं वदामः, न चासावग्निधूमयोर्विद्यते । भावाच्चोपलब्धेरिति वा सूत्रम् ।

न केवलं शब्दादेव कार्यकारणयोरनन्यत्वं । प्रत्यक्षोपलब्धिभावाच्च तयोरनन्यत्वमित्यर्थः । भवति हि प्रत्यक्षोपलब्धिः कार्यकारणयोरनन्यत्वे । तद्यथा—तन्तुसंस्थाने पटे तन्तुव्यतिरेकेण पटो नाम कार्यं नैवोपलभ्यते केवलास्तु तन्तव आतानवितानवन्तः प्रत्यक्षमुपलभ्यन्ते, तथा तन्तुष्वंशवोंऽशुषु तदवयवाः अनया प्रत्यक्षोपलब्ध्याः लोहितशुक्लकृष्णानि त्रीणि रूपाणि ततो वायुमात्रमाकाशमात्रं चेत्यनुमेयम् । (छा० ६-४) ततः परं ब्रह्मैकमेवाद्वितीयं तत्र सर्वप्रमाणानां निष्ठामवोचाम ॥१५॥

---

इत्याह—नैवमिति । आलोकबुद्ध्यनुरक्तबुद्धिग्राह्ये रूपे व्यभिचारनिरासाय सत्यन्तम् । आलोकाभावेऽपि घटादिरूपसत्त्वान्न व्यभिचारः । उक्तधूमविशेषस्याग्निबुद्धिं विनाप्युपलम्भान्न तत्र व्यभिचार इत्यर्थः । तथा च तयोः कार्यकारण, योर्भावेन सत्तयानुरक्तां सहकृतामिति भाष्यार्थः । यद्वा । तद्भावः सामानाधिकरण्यं तद्विषयकबुद्धिग्राह्यत्वं हेतुं वदामः । मृद्घट इति सामानाधिकरण्यबुद्धिदर्शनादग्निर्धूम इत्यदर्शनादित्यर्थः । अनुमानार्थत्वेन सूत्रं व्याख्याय पाठान्तरेण प्रत्यक्षपरतया व्याचष्टे—भावाच्चेति ।

पूर्वसूत्रोक्तारम्भणशब्दसमुच्चयार्थश्चकारः । न चैकः पट इति प्रत्यक्षं पटस्य तन्तुभ्यः पृथक्सत्त्वे प्रमाणं, अपृथक्सत्ताकमिथ्याकार्यविषयत्वेनाप्युपपत्तेः । अत आतानवितानसंयोगवन्तस्तन्तव एव पट इति प्रत्यक्षोपलब्धेः सत्त्वादनन्यत्वमित्यर्थः । पटन्यायं तन्त्वादावतिदिशति—तथेत्यादिना । प्रत्यक्षोपलब्ध्या ततत्कार्यं कारणमात्रं परिशिष्यत इत्यर्थः । यत्र प्रत्यक्षं नास्ति तत्र कार्यं विमतकारणादभिन्नं कार्यत्वात्, पटवदित्यनुमेयमित्याह—अनयेति । कारणपरिशेषे प्रधानादिकं परिशिष्यतां, न ब्रह्मेत्यत आह—तत्र सर्वेति । ब्रह्मणि वेदान्तानां सर्वेषां तात्पर्यस्योक्तत्वात्तदेवाद्वितीयं परिशिष्यते न कारणान्तरमप्रामाणिकत्वादिति भावः ॥१५॥

---

रहते ही दीखता है ? उत्तर—यह भी कोई दोष नहीं है । तदभावानुरक्तबुद्धि को ही कार्य-कारण के अनन्यत्व में हम हेतु कहते हैं अर्थात् उन दोनों का अस्तित्व भी नियत हो और वैसी ही बुद्धि भी हो रही हो तब उन दोनों का अभेद हम मानते हैं। तात्पर्य यह है कि मृत्तिका और घट दोनों वस्तु एक है और मृद्घटः ऐसी बुद्धि भी होती है किन्तु अग्नि और धूम में नियतसत्ता रहने पर भी तदनुरक्त बुद्धि नहीं है, इसलिए इन दोनों का अभिन्नत्व नहीं मान सकते ।

अनुमानरूप में इस सूत्र की व्याख्या के बाद प्रत्यक्षरूप से इसकी व्याख्या करते हैं । इसमें **'भावाच्चोपलब्धेः'** ऐसा पाठ माना गया है इस सूत्र में चकार पूर्वसूत्रोक्त 'आरम्भण' शब्द के समुच्चय के लिए है । केवल शब्द से ही कार्य-कारण का अभिन्नत्व सिद्ध नहीं होता, किन्तु प्रत्यक्ष उपलब्धि से भी कार्य-कारण का अभिन्नत्व माना गया है । कार्य-कारण के अभिन्नत्व में प्रत्यक्षप्रमाण भी है, क्योंकि तन्तु का संस्थानविशेष ही तो पट है जो तन्तु से पृथक् उपलब्ध नहीं होता । तन्तुओं का आतान-वितान प्रत्यक्ष से पट में दिखाई पड़ते हैं जिसे लोक में पट कहा जाता है । जैसे पट अपने कारण तन्तु से अभिन्न है ऐसे ही तन्तु के अवयव अंशु से तन्तु अभिन्न है । इस प्रकार इस प्रत्यक्ष उपलब्धि के द्वारा पृथ्वी, जल एवं तेज को लोहित, शुक्ल और कृष्णरूप ही मानते हैं । ऐसे ही वायु स्पर्शतन्मात्रारूप है और आकाश अपने कारण शब्दतन्मात्रारूप है ऐसा भी अनुमान कर लेना चाहिए । इससे एक ही अद्वय परब्रह्म सिद्ध होता है और उसी में सभी प्रमाणों का पर्यवसान हमने कहा है ॥१५॥

## (१५०) सत्त्वाच्चावरस्य ॥१६॥

**इतश्च कारणात्कार्यस्यानन्यत्वं, यत्कारणं प्रागुत्पत्तेः कारणात्मनैव कारणे सत्त्वमवरकालीनस्य कार्यस्य श्रूयते। 'सदेव सोम्येदमग्र आसीत्' (छा० ६-२-१), 'आत्मा वा इदमेक एवाग्र आसीत् (ऐ० आ० २-४-१-१) इत्यादाविदंशब्दगृहीतस्य कार्यस्य कारणेन सामानाधिकरण्यात्। यच्च यदात्मना यत्र न वर्तते न तत्तत उत्पद्यते, यथा सिकताभ्यस्तैलम्। तस्मात्प्रागुत्पत्तेरनन्यत्वादुत्पन्नमप्यनन्यदेव कारणात्कार्यमित्यवगम्यते। यथा च कारणं ब्रह्म त्रिषु कालेषु सत्त्वं न व्यभिचरत्येवं कार्यमपि जगत्त्रिषु कालेषु सत्वं न व्यभिचरति। एकं च पुनः सत्त्वमतोऽप्यनन्यत्वं कारणात्कार्यस्य ॥१६॥**

---

इद जगत् सदात्मैवेति सामानाधिकरण्यश्रुत्या सृष्टेः प्राक्कार्यस्य कारणात्मना सत्त्वं श्रुतं, तदन्यथानुपपत्त्योत्पन्नस्यापि जगतः कारणादनन्यत्वमित्याह सूत्रकारः—सत्त्वाच्चेति। श्रुत्यर्थे युक्तिमप्याह—यच्च यदात्मनेति। घटादिकं प्राग् मृदाद्यात्मना वर्तते तत उत्पद्यमानत्वात् सामान्यतो व्यतिरेकेण सिकताभ्यस्तैलवदित्यर्थः। कारणवत्कार्यस्यापि सत्त्वात् सत्त्वभेदे मानाभवात् कार्यस्य कारणादभिन्नसत्ताकत्वमिति सूत्रस्यार्थान्तरमाह—यथा चेति। इदानीं सतः कार्यस्य प्रागुत्तरकालयोरसत्त्वायोगात् सत्त्वाव्यभिचारः। तच्च सत्त्वं सर्वानुस्यूतचिन्मात्रमेकम्। तदभेदेन सती मृत् सन् घट इति भासमानयोः कार्यकारणयोरनन्यत्वमित्यर्थः।

न चैवं घटपटयोरप्येकसत्त्वाभेदादनन्यत्वं स्यादिति वाच्यं, वस्तुत एकसत्त्वात्मनानन्यत्वस्येष्टत्वात्। तर्हि मृद्धटयोः को विशेषः। तादात्म्यमिति ब्रूमः। वस्तुतः सर्वत्र सत्तैक्येऽपि घटपटयोर्भेदेन सत्ताया भिन्नत्वान्न तादात्म्यं कार्यकारणयोर्भेदस्य सत्ताभेदकत्वाभावादभिन्नसत्ताकत्वं तादात्म्यमिति विशेषः ॥१६॥

---

**सत्त्वाच्चावरस्य। (ललिता)**

कारण से कार्य अभिन्न इसलिए भी है क्योंकि उत्पत्ति से पूर्व अवरकालीन कार्य का कारण में कारणरूप से सत्व सुना जाता है। 'हे सोम्य ! यह आज दीखने वाला जगत् उत्पत्ति से पूर्व सत् ही था' 'यह सामने दीखने वाला जगत् उत्पत्ति से पूर्व एक आत्मा ही था' इन श्रुतियों में '**इदम्**' शब्द से कार्य का ग्रहण होता है, जिसका कारण के साथ सामानाधिकरण्य सुना जाता है। जो वस्तु जिस रूप में जहाँ रहती है, वह वस्तु वहाँ से उसी रूप में उत्पन्न होती है और जो वस्तु जिसमें जिस रूप से नहीं रहती है वह वहाँ से उस रूप में उत्पन्न भी नहीं होती है, जैसे रेत में तैल नहीं है तो रेत से तैल कभी भी उत्पन्न नहीं होता। इससे उत्पत्ति से पूर्व जब कार्य का कारण के साथ अनन्यत्व सुना गया है तो उत्पन्न हुआ कार्य भी कारण से अभिन्न हो जाना जाता है। जिस प्रकार ब्रह्म तीनों काल में अपना सत्व नहीं छोड़ता वैसे ही कार्य भी तीनों काल में अपना सत्व नहीं छोड़ता और सत्व तो एक ही है। इसलिए भी कार्य को कारण से अभिन्न मानना चाहिए ॥१६॥

## (१५१) असद्व्यपदेशान्नेति चेन्न धर्मान्तरेण वाक्यशेषात् ॥१७॥

ननु क्वचिदसत्त्वमपि प्रागुत्पत्तेः । कार्यस्य व्यपदिशति श्रुतिः—'असदेवेदमग्र आसीत्' (छा० ३-१९-१) इति, 'असद्वा इदमग्र आसीत्' (तै० २-७-१) इति च । तस्मादसद्व्यपदेशान्न प्रागुत्पत्तेः कार्यस्य सत्त्वमिति चेत् । नेति ब्रूमः । नह्ययमत्यन्तासत्त्वाभिप्रायेण प्रागुत्पत्तेः कार्यस्यासद्व्यपदेशः, किं तर्हि ? व्याकृतनामरूपत्वाद्धर्मादव्याकृतनामरूपत्वं धर्मान्तरं तेन धर्मान्तरेणायमसद्व्यपदेशः प्रागुत्पत्तेः सत एव कार्यस्य कारणरूपेणानन्यस्य । कथमेतदवगम्यते ? वाक्यशेषात् । यदुपक्रमे संदिग्धार्थं वाक्यं तच्छेषान्निश्चीयते । इह च तावत् 'असदेवेदमग्र आसीत्' इत्यसच्छब्देनोपक्रमे निर्दिष्टं यत्तदेव पुनस्तच्छब्देन परामृश्य सदिति विशिनष्टि 'तत्सदासीत्' इति । असतश्च पूर्वापरकालासम्बन्धादासीच्छब्दानुपपत्तेश्च । 'असद्वा इदमग्र आसीत्' इत्यत्रापि 'तदात्मानं स्वयमकुरुत' इति वाक्यशेषे विशेषणान्नात्यन्तासत्त्वम् । तस्माद्धर्मान्तरेणैवायमसद्व्यपदेशः प्रागुत्पत्तेः कार्यस्य ।

---

उक्तं कार्यस्य प्राक् कारणात्मना सत्त्वमसिद्धमित्याशङ्क्य समाधत्ते—असदिति । 'अक्ताः शर्करा उपदध्यात्' इत्युपक्रमे केनाक्ता इति संदेहे 'तेजो वै घृतम्' इति वाक्यशेषाद्घृतेनेति यथा निश्चयः, एवमत्रापि 'तत्सत्' इति वाक्यशेषात्सन्निश्चय इत्यर्थः । आसीदित्यतीतकालसम्बन्धोक्तेश्चासदव्याकृतमेव न शून्यमित्याह—असतश्च पूर्वापरेति । उक्तन्यायं वाक्यान्तरेऽतिदिशति—असद्वेति । क्रियमाणत्व-

---

**असद्व्यपदेशान्नेति चेन्न धर्मान्तरेण वाक्यशेषात् (ललिता)**

प्रश्न—कहीं-कहीं पर श्रुति उत्पत्ति से पूर्व कार्य को असत् भी कहती है 'यह जगत् उत्पत्ति से पूर्व असत् ही था' 'निःसन्देह वतमान समय में दीखने वाला जगत् उत्पत्ति से पूर्व असत् था' इन श्रुतियों में जब उत्पत्ति से पूर्व कार्य को असत् कहा गया, तो फिर उसे सत्य कैसे माना जायेगा ? उत्तर—ऐसा कहना ठीक नहीं है । हम आपको समझाते हैं, श्रुति ने उत्पत्ति से पूर्व कार्य को अत्यन्त असत्व के अभिप्राय से असत् नहीं कहा है । हाँ, उत्पत्ति से पूर्व जगत् का नाम-रूप नहीं था, उस समय यह अव्याकृत नाम-रूपवाला धर्मान्तर से युक्त था । जगत् में दो धर्म हैं एक व्याकृत नाम-रूप और दूसरा अव्याकृत नाम-रूप, इनमें से सृष्टि के बाद जगत् के नाम-रूप व्याकृत रहते हैं । और सृष्टि पूर्व इस जगत् के नाम-रूप अव्याकृत रहते हैं । लोक में व्याकृत नाम-रूप को सत् और अव्याकृत नाम-रूप को असत् कहा जाता है । इसी धर्मान्तर अव्याकृत नाम-रूप के कारण उत्पत्ति से पूर्व जगत् को श्रुति ने असत् कहा है ।

प्रश्न—यह आप को कैसे ज्ञात हुआ ? उत्तर—वाक्यशेष से ऐसा प्रतीत होता है । प्रारम्भ में जो अर्थवादवाक्य संदिग्धार्थक है उसके अर्थ का निश्चय वाक्यशेष से होता है । तदनुसार यहाँ पर **'असदेव इदमग्रआसीत'** इस श्रुति में असत् शब्द से निर्देश जिस जगत् का हुआ था उसी को पुनः सत् शब्द से स्मरण कर **'तत्सदासीत'** ऐसा सत् विशेषण दिया गया है । असत् वस्तु का पूर्वकाल और अपरकाल के साथ सम्बन्ध नहीं होता है । यदि असत् शब्द का अर्थ आपके कथनानुसार अत्यन्त असत् अर्थात् तुच्छ माना जाय तो **'आसीत्'** यह शब्द असङ्गत होने लग जायेगा । 'निःसन्देह, आज दीखने वाला जगत् सृष्टि से पूर्व असत् था' इस प्रसङ्ग में भी वाक्यशेष में कहा गया है, कि उसने

## (१५२) युक्तेः शब्दान्तराच्च ॥१८॥

**नामरूपव्याकृतं हि वस्तु सच्छब्दार्हं लोके प्रसिद्धम् । अतः प्राङ्नामरूपव्याकरणादसदिवासीदित्युपचर्यते ॥१७॥**

**युक्तेश्च प्रागुत्पत्तेः कार्यस्य सत्त्वमनन्यत्वं च कारणादवगम्यते, शब्दान्तराच्च । युक्तिस्तावद्वर्ण्यते—दधिघटरुचकाद्यर्थिभिः प्रतिनियतानि कारणानि क्षीरमृत्तिकासुवर्णादीन्युपादीयमानानि लोके दृश्यन्ते । नहि दध्यर्थिभिर्मृत्तिकोपादीयते न घटार्थिभिः क्षीरं तदसत्कार्यवादे नोपपद्येत । अविशिष्टे हि प्रागुत्पत्तेः सर्वस्य सर्वत्रासत्त्वे कस्मात्क्षीरादेव दध्युत्पद्यते न मृत्तिकायाः, मृत्तिकाया एव च घट उत्पद्यते न क्षीरात् । अथाविशिष्टेऽपि प्रागसत्त्वे क्षीर एव दध्नः कश्चिदतिशयो न मृत्तिकायां, मृत्तिकायामेव च घटस्य**

---

विशेषणं शून्यस्यासंभवीति भावः ॥१७॥

सत्त्वानन्यत्वयोर्हेत्वन्तरमाह सूत्रकारः—युक्तेरिति । दध्याद्यर्थिनां क्षीरादौ प्रवृत्त्यन्यथानुपपत्तिर्युक्तिस्तया कार्यस्य प्राक्कारणानन्यत्वेन सत्त्वं सिध्यतीत्यर्थः । असतोऽपि कार्यस्य तस्मादुत्पत्तेः कारणत्वधिया तत्र प्रवृत्तिरित्यन्यथोपपत्तिमाशङ्क्याह—अविशिष्टे हीति । असत उत्पत्त्यभावादुत्पत्तौ वा सर्वस्मात्सर्वोत्पत्तिप्रसङ्गात्तत्तदुपादानविशेषे प्रवृत्तिर्न स्यादित्यर्थः । तदुक्तं सांख्यवृद्धैः—

'असदकरणादुपादानग्रहणात्सर्वसंभवाभावात् ।
शक्तस्य शक्यकरणात्कारणभावाच्च सत्कार्यम्' इति ।

शक्तस्य कारणस्य शक्यकार्यकारित्वाच्छक्तिविषयस्य कार्यस्य सत्त्वमसतोऽशक्यत्वात् । किंच सत्कारणाभेदात्कार्यं सदित्युत्तरार्धार्थः । कार्यस्यासत्त्वेऽपि कुतश्चिदतिशयात्प्रवृत्तिनियमोपपत्तिरिति शङ्कते—अथेति । अतिशयः कार्यधर्मः कारणधर्मो वा । आद्ये धर्मित्वात्प्रागवस्थारूपस्य

---

स्वयं ही अपने को बनाया ऐसा विशेषण के कारण असत् शब्द का अर्थ अत्यन्त असत् नहीं कह सकते । अतः धर्मान्तर से ही उत्पत्ति से पूर्व कार्य को असत् कहा है, क्योंकि नाम-रूपव्याकृतवस्तु लोक में सत् शब्द से कहे जाते हैं । इसलिए नाम-रूप बनने से पूर्व यह जगत् असत् की भाँति था, ऐसा औपचारिक प्रयोग होता है ॥१७॥

**युक्तेः शब्दान्तराच्च (ललिता)**

युक्ति के आधार पर भी उत्पत्ति से पूर्व कार्य की सत्ता और कारण के साथ इसकी अभिन्नता जान पड़ती है । ऐसे ही शब्दान्तर से भी प्रतीत होता है, इनमें से पहले युक्ति दी जा रही है । दधि, घट एवं रूचकादि आभूषण चाहने वाले लोग नियम से उनके कारण दूध, मिट्टी और स्वर्ण को ग्रहण करते लोक में देखे जाते हैं । दध्यर्थी मृत्तिका का उपादान नहीं करता और न घटार्थी दुग्ध का उपादान करते हैं । यह नियमतः प्रवृत्ति असत्कार्यवाद पक्ष में सम्भव नहीं होगी, क्योंकि उत्पत्ति से पूर्व सभी वस्तुओं का असत्त्व तो सर्वत्र समान ही है । फिर दूध से दधि क्यों बनता है, मृत्तिका से क्यों नहीं बनता और मृत्तिका से ही घट बनता है, दूध से नहीं । यह नियम असत्कार्यवादपक्ष में सुसंगत नहीं होता । पूर्वपक्ष—यह ठीक है कि उत्पत्ति से पूर्व कार्य सर्वत्र असत् है किन्तु दधि का कुछ अतिशय (वैशिष्ट्य) दूध में ही है, मृत्तिका में नहीं, और घट का कुछ अतिशय मिट्टी में ही है,

**कश्चिदतिशयो न क्षीर इत्युच्येत, तर्ह्यतिशयवत्त्वात्प्रागवस्थाया असत्कार्यवादहानिः सत्कार्यवादसिद्धिश्च। शक्तिश्च कारणस्य कार्यनियमार्था कल्प्यमाना नान्याऽसती वा कार्यं नियच्छेत्। असत्त्वाविशेषादन्यत्वाविशेषाच्च। तस्मात्कारणस्यात्मभूता शक्तिः शक्तेश्चात्मभूतं कार्यम्। अपिच कार्यकारणयोर्द्रव्यगुणादीनां चाश्वमहिषवद्भेदबुद्ध्यभावात्तादात्म्यमभ्युपगन्तव्यम्। समवायकल्पनायामपि समवायस्य समवायिभिः सम्बन्धेऽभ्युपगम्यमाने तस्य तस्यान्योन्यः सम्बन्धः कल्पयितव्य इत्यनवस्थाप्रसङ्गः। अनभ्युपगम्यमाने च विच्छेदप्रसङ्गः। अथ समवायः स्वयं सम्बन्धरूपत्वादनपेक्ष्यैवापरं सम्बन्धं सम्बध्यते,**

---

**कार्यस्य सत्त्वं दुर्वारमित्याह**—तर्ह्यतिशयवत्त्वादिति। **द्वितीयेऽपि कार्यसत्त्वमायातीत्याह**—शक्तिश्चेति। **कार्यकारणाभ्यामन्या कार्यवदसती वा शक्तिर्न कार्यनियामिका, यस्य कस्यचिदन्यस्य नरशृङ्गस्य वा नियामकत्वप्रसङ्गादन्यत्वासत्त्वयोः शक्तावन्यत्र चाविशेषात्। तस्मात् कारणात्मना लीनं कार्यमेवाभिव्यक्तिनियामकतया शक्तिरित्येष्टव्यं, ततः सत्कार्यसिद्धिरित्यर्थः। किंच कार्यकारणयोरन्यत्वे मृद्घटौ भिन्नौ सन्ताविति भेदबुद्धिः स्यादित्याह**—अपिचेति। **तयोरन्यत्वेऽपि समवायवशात्तथा बुद्धिर्नोदेतीत्याशङ्क्य समवायं दूषयति**—समवायेति। **समवायः समवायिभिः संबद्धो न वा? आद्ये स संबन्धः किं समवायः उत स्वरूपम्। आद्ये समवायानवस्था। द्वितीये मृद्घटयोरपि स्वरूपसंबन्धादेवोपपत्तेः समवायासिद्धिः। असंबद्ध इति पक्षे दोषमाह**—अनभ्युपगम्यमान इति। **द्रव्यगुणादीनां विशिष्टधीविरहप्रसङ्गः। असंबद्धस्य विशिष्टधीनियामकत्वायोगादित्यर्थः। विशिष्टधीनियामको हि संबन्धः, न तस्य नियामकान्तरापेक्षा, अनवस्थानात्, अतः स्वपरनिर्वाहकः समवाय इति शङ्कते**—अथेति। **संबध्यते स्वस्य स्वसंबन्धिनश्च विशिष्ट-**

---

दूध में नहीं, ऐसा हम कहेंगे। सिद्धान्त— तब तो अतिशय रह जाने के कारण उत्पत्ति से पूर्व कारण में कार्य को असत् कहने वालों का पक्ष निरस्त हो जाता है और सत्कार्यवाद की सिद्धि होती है। कारण की शक्ति की कार्य के नियामकरूप में कल्पना करोगे तो कारण से भिन्न शक्ति अथवा असत्-शक्ति कार्य का नियमन नहीं कर सकेगी क्योंकि असत्त्व और अन्यत्व तो सर्वत्र ही एक जैसे हैं। अतः शक्ति कारण की आत्मभूता है और शक्ति का आत्मभूत कार्य है अर्थात् कार्य शक्तिरूप है और शक्ति कारणरूप है। इसके अतिरिक्त कार्य-कारण में और द्रव्य, गुणादि में अश्व-महिष की भाँति भेदबुद्धि नहीं रहती। वहाँ पर तो कार्य-कारण का तादात्म्य और द्रव्य, गुणादि का तादात्म्य मानना पड़ता है। यदि कार्य-कारण में एवं द्रव्य, गुणादि में समवाय सम्बन्ध की कल्पना करोगे तो समवाय के लिए भी समवायी के साथ सम्बन्धान्तर मानना पड़ेगा और ऐसी स्थिति में उत्तरोत्तर भिन्न-भिन्न सम्बन्ध की कल्पना करने पर अनवस्था का प्रसंग आ जायेगा अथवा समवायी के साथ समवाय का सम्बन्ध न मानने पर द्रव्य, गुणादि में विशिष्ट बुद्धि का उच्छेद होने लग जायेगा। प्रश्न—समवाय स्वयं सम्बन्धरूप होने के कारण वह दूसरे सम्बन्ध की अपेक्षा न कर अपने सम्बन्धी के साथ सम्बद्ध हो जायेगा? उत्तर—तब तो संयोग भी स्वयं सम्बन्धरूप होने के कारण

---

१. भेद।

संयोगोऽपि तर्हि स्वयं सम्बन्धरूपत्वादनपेक्ष्यैव समवायं सम्बध्येत । तादात्म्यप्रतीतेश्च द्रव्यगुणादीनां समवायकल्पनानर्थक्यम् । कथं च कार्यमवयविद्रव्यं कारणेष्ववयवद्रव्येषु वर्तमानं वर्तेत । किं समस्तेष्ववयवेषु वर्तेतोत प्रत्यवयवम् । यदि तावत्समस्तेषु वर्तेत ततोऽवयव्यनुपलब्धिः प्रसज्येत, समस्तावयवसन्निकर्षस्याशक्यत्वात् । नहि बहुत्वं समस्तेष्वाश्रयेषु वर्तमानं व्यस्ताश्रयग्रहणेन गृह्यते । अथावयवशः समस्तेषु वर्तेत तदाप्यारम्भकावयवव्यतिरेकेणावयविनोऽवयवाः कल्प्येरन् यैरारम्भकेष्ववयवेष्ववयवशोऽवयवी वर्तेत । कोशावयवव्यतिरिक्तैर्ह्यवयवैरसिः कोशं व्याप्नोति । अनवस्था चैवं प्रसज्येत । तेषु तेष्ववयवेषु

धियं करोतीत्यर्थः । प्रतिबन्द्या दूषयति—संयोगोऽपीति । यत्तु गुणत्वात्संयोगस्य समवायापेक्षा न संबन्धत्वादिति, तन्न, धर्मत्वात् समवायस्यापि संबन्धान्तरापत्तेरसंबद्धस्याश्वत्वस्य गोधर्मत्वादर्शनात् । किंच 'निष्पापत्वादयो गुणाः' इति श्रुतिस्मृत्यादिषु '[1]व्यवहारादिष्टधर्मो गुणः' इति 'परिभाषया समवायस्यापि गुणत्वाच्च । 'जातिविशेषो गुणत्वम्' इति [2]परिभाषा तु समवायसिद्ध्युत्तरकालीना, नित्यानेकसमवेता जातिरिति ज्ञानस्य समवायज्ञानाधीनत्वात् अतः समवायसिद्धेः प्राक् संयोगस्य गुणत्वमसिद्धमिति दिक् । किंच प्रतीत्यनुसारेण वस्तु स्वीकार्यमन्यथा गोप्रतीतेरश्व आलम्बनमित्यस्यापि सुवचत्वात् । तथा च मृद्घट इत्यभेदप्रतीतेरभेद एव स्वीकार्यः, [3]ताभ्यामत्यन्तभिन्नस्य समवायस्य तन्नियामकत्वासंभवादित्याह—तादात्म्येति । एवं प्रतीत्यनुसारेण कार्यस्य कारणात्मना सत्त्वं, स्वरूपेण तु मिथ्यात्वमित्युक्तम् । वृत्त्यनिरूपणाच्च [4]तस्य मिथ्यात्वमित्याह—कथं चेति । तत्राद्यमनूद्यावयविनः पटादेस्तन्त्वादिष्ववयवेषु त्रित्वादिवत्स्वरूपेण वृत्तिरुता[5]वयवश इति विकल्प्याद्यं दूषयति—यदीत्यादिना । व्यासज्यवृत्तिवस्तुप्रत्यक्षस्य [6]यावदाश्रयप्रत्यक्षजन्यत्वात् संवृतपटादेर्यावदवयवानामप्रत्यक्षत्वादप्रत्यक्षत्वं प्रसज्येतेत्यर्थः । द्वितीयं शङ्कते—अथेति । यथा हस्ते कोशे चावयवशः खड्गो वर्तमानो हस्तमात्रग्रहेऽपि गृह्यते, एवं यत्किंचिदवयवग्रहेणावयविनो ग्रहसंभवेऽप्यवयवानामनवस्था स्यादिति दूषयति—तदापीति । आद्य-

समवाय की अपेक्षा न करके ही अपने आश्रय के साथ जुड़ जायेगा । साथ ही, द्रव्य, गुणादि का तादात्म्यबोध होने के कारण समवाय की कल्पना भी अनर्थक ही है । प्रश्न—अवयवी कार्यद्रव्य अपने कारण अवयवद्रव्य में रहता है, वह किस प्रकार रहता है, क्या समस्त अवयवों में रहता है अथवा प्रत्येक अवयव में रहता है ? उत्तर—प्रथम पक्ष मानने पर अवयवी का प्रत्यक्ष नहीं हो सकेगा क्योंकि समस्त अवयवों के साथ में इन्द्रियसन्निकर्ष हो नहीं सकता । समस्त आश्रयों में रहने वाला बहुत्व व्यस्तआश्रय के ज्ञान से ज्ञात नहीं होता । अतः प्रथम पक्ष में अवयवी का प्रत्यक्ष नहीं हो सकेगा । यदि कहो कि समस्त अवयवों में अवयवशः अवयवी रह जायेगा तो इस स्थिति में आरम्भक अवयव से भिन्न अवयवी के कुछ अवयवों की कल्पना करनी पड़ेगी जिन अवयवों के कारण वे अवयवी अपने आरम्भक अवयवों में अवयवशः रह सकेंगे म्यान के अवयव से भिन्न तलवार के अवयव होते हैं, इसीलिए अपने अवयवों से युक्त तलवार कोश को व्याप्त करके रहती है, ऐसा कहने पर भी अनवस्था रहेगी क्योंकि उन उन अवयवों में अवयवी के रहने के लिए दूसरे-दूसरे अवयवों की कल्पना करनी पड़ेगी । दूसरे पक्ष में यह दोष आयेगा कि यदि अवयवी प्रत्येक अवयव में रहता है तो एक में व्यापार होने पर अन्य अवयव में किसी प्रकार व्यापार नहीं होगा, जैसे स्रुघ्न में रहने

१. मन्वादिरिष्ट परिभाषया । २. तार्किकादि परिभाषा । ३. मृद्घटाभ्याम् । ४. कार्यस्य । ५. किंचिदवयवेन । ६. साकल्यस्य ।

वर्तयितुमन्येषामन्येषामवयवानां कल्पनीयत्वात् । अथ प्रत्यवयवं वर्तेत तदैकत्र व्यापारेऽन्यत्राव्यापारः स्यात् । नहि देवदत्तः स्रुघ्ने संनिधीयमानस्तदहरेव पाटलिपुत्रेऽपि संनिधीयते । युगपदनेकत्र वृत्तावनेकत्वप्रसङ्गः स्यात् । देवदत्तयज्ञदत्तयोरिव स्रुघ्नपाटलिपुत्रनिवासिनोः गोत्वादित्वत्येकं परिसमाप्तेर्न दोष इति चेत् न, तथा प्रतीत्यभावात् ।

यदि गोत्वादिवत्प्रत्येकं परिसमाप्तोऽवयवीस्याद्यथा गोत्वं प्रतिव्यक्ति प्रत्यक्षं गृह्यत एवमवयव्यपि प्रत्यवयवं प्रत्यक्षं गृह्येत । न चैवं नियतं गृह्यते । प्रत्येकपरिसमाप्तौ चावयविनः कार्येणाधिकारात्तस्य चैकत्वाच्छृङ्गेणापि स्तनकार्यं कुर्यादुरसा च पृष्ठकार्यम् । न चैवं दृश्यते । प्रागुत्पत्तेश्च कार्यस्यासत्त्व उत्पत्तिरकर्तृका निरात्मिका च स्यात् । उत्पत्तिश्च नाम क्रिया, सा सकर्तृकैव भवितुमर्हति गत्यादिवत्, क्रिया च

---

द्वितीयमुद्भाव्य दूषयति—अथ प्रत्यवयवमित्यादिना । एकस्मिंस्तन्तौ, पटवृत्तिकाले तन्त्वन्तरे वृत्तिर्न स्यात्, वृत्तावनेकत्वापत्तेरित्यर्थः । यथा युगपदनेकव्यक्तिषु वृत्तावपि जातेरनेकत्वदोषो नास्ति तथावयविन इत्याशङ्क्ते—गोत्वेति । जातिवदवयविनो वृत्तिरसिद्धा अनुभवाभावादिति परिहरति—न तथेति ।

दोषान्तरमाह—प्रत्येकेति । अधिकारात्संबन्धात् । यथा देवदत्तः स्वकार्यमध्ययनं ग्रामेऽरण्ये वा करोति, तथा गोरवयवो स्वकार्यं क्षीरादिकं शृङ्गपुच्छादावपि कुर्यादित्यर्थः । एवं वृत्त्यनिरूपणादनिर्वाच्यत्वं कार्यस्य दर्शितम् । संप्रत्यसत्कार्यवादे दोषान्तरमाह—प्रागिति । यथा घटश्चलतीत्युक्ते चलनक्रियां प्रत्याश्रयत्वरूपं कर्तृत्वं घटस्य भाति तथा पटो जायत इति जनिक्रियाकर्तृत्वमनुभूयते । अतो जनिकर्तुः जनेः प्राक्सत्त्वं वाच्यम् । कर्तुरसत्त्वे क्रियाया अप्यसत्त्वापत्तेरित्यर्थः । जनेरनुभवसिद्धेऽपि सकर्तृकत्वे क्रियात्वेनानुमानमाह—उत्पत्तिश्चेति । असतो घटस्योत्पत्तौ कर्तृत्वासंभवेऽपि कुलालादेः

---

वाला देवदत्त उसी दिन पाटलिपुत्र में नहीं रहता है । और यदि एक साथ सर्वत्र अवयवी का रहना मानोगे, तो अवयवी में अनेकत्व प्रसंग आ जायेगा । जैसे स्रुघ्न में देवदत्त रहता है तो पाटलिपुत्र में यज्ञदत्त रहता है भिन्न व्यक्ति होने के कारण एक साथ भिन्न देश में रह जाता है, किन्तु दृष्टान्त में अवयवी भिन्न-भिन्न नहीं है, जो अवयवशः सर्वत्र रहने लग जाय ।

प्रश्न—गोत्व प्रत्येक गौ में परिसमाप्त है जब कि सभी गायों में एक ही गोत्व रहता है, ऐसा मानने में कोई दोष नहीं है, ऐसे हो अवयवी भी युगपद् अनेक अवयव में रहते हुए भी प्रति अवयव उसकी पर्याप्ति मानने में कोई दोष नहीं है ? उत्तर—जाति की भाँति अवयवी की वृत्ति अनुभवसिद्ध नहीं है क्योंकि वैसी प्रतीति नहीं होती है । गोत्व समस्त गायों में रहते हुए भी प्रत्येक में परिसमाप्त है, गोत्व की भाँति अवयवी भी प्रत्येक व्यक्ति में परिसमाप्त होता, तो एक गौ में जैसे गोत्व का प्रत्यक्ष होता है, ऐसे ही प्रत्येक अवयव में अवयवी का प्रत्यक्ष होना चाहिए था किन्तु नियम से ऐसा होता नहीं है । साथ ही अवयवी को प्रत्येक अवयव में परिसमाप्त मानोगे तो प्रत्येक अवयव से अवयवी का कार्य होना चाहिए क्योंकि अवयवी एक है जो सभी अवयवों में रहता है । इस स्थिति मे स्तन से दुग्ध निकलने की भाँति शृङ्ग से भी दुग्ध निकलना चाहिए पीठ से भार वहन करने की भाँति छाती से भी भार वहन करने का प्रसङ्ग आ जायेगा, किन्तु ऐसा देखा नहीं जाता । असत्कार्यवाद पक्ष में एक और दोष भी आता है कि उत्पत्ति से पूर्व कार्य को असत् मानने पर उत्पत्ति बिना कर्ता के निरात्मक होने लग जायेगी । उत्पत्ति एक क्रिया है, जो उत्पत्ति क्रिया सकर्तृक ही होती है, जैसे

नाम स्यादकर्तृका चेति विप्रतिषिध्येत । घटस्य चोत्पत्तिरुच्यमाना न घटकर्तृका किं तर्ह्यन्यकर्तृकेति कल्प्या स्यात् । तथा कपालादीनामप्युत्पत्तिरुच्यमानाऽन्यकर्तृकैव कल्प्येत । तथाच सति घट उत्पद्यत इत्युक्ते कुलालादीनि कारणान्युत्पद्यन्त इत्युक्तं स्यात् । नच लोके घटोत्पत्तिरित्युक्ते कुलालादीनामप्युत्पद्यमानता प्रतीयते । [१]उत्पन्नताप्रतीतेश्च । अथ [२]स्वकारणसत्तासम्बन्ध एवोत्पत्तिरात्मलाभश्च कार्यस्येति चेत्, कथमलब्धात्मकं सम्बध्येतेति वक्तव्यम् । सतोर्हि द्वयोः सम्बन्धः सम्भवति न सदसतोरसतोर्वा । अभावस्य च [४]निरुपाख्यत्वात्प्रागुत्पत्तेरिति मर्यादाकरणमनुपपन्नम् । सतां हि लोके क्षेत्रगृहादीनां मर्यादा दृष्टा नाभावस्य । नहि वन्ध्यापुत्रो राजा बभूव प्राक्पूर्णवर्मणोऽभिषेकादित्येवंजातीयकेन मर्यादाकरणेन [५]निरुपाख्यो वन्ध्यापुत्रो राजा बभूव भवति भविष्यतीति वा विशेष्यते । यदि च वन्ध्यापुत्रोऽपि कारकव्यापारादूर्ध्वमभविष्यत्तत

---

सत्त्वात्कर्तृत्वमित्याशङ्क्याह—घटस्य चेति । घटोत्पत्तिवदसत्कपालाद्युत्पत्तिरित्यतिदिशति—तथेति । शङ्कामनूद्य दोषमाह—तथाचेति । अनुभवविरोध इत्यर्थः । उत्पत्तिर्भावस्याद्या विक्रियेति स्वमतेन कार्यसत्त्वमानीतं, संप्रति कार्यस्योत्पत्तिर्नाम स्वकारणे समवायः स्वस्मिन् सत्तासमवायो वेति तार्किकमतमाशङ्कते–अथेति । तन्मतेनापि कार्यस्य सत्त्वमावश्यकं, असतः संबन्धित्वायोगादित्याह–कथमिति । असतोर्वेति दृष्टान्तोक्तिः । ननु नरशृङ्गादिवत्कार्यं सर्वदा सर्वत्रासन्न भवति किंतूत्पत्तेः प्राक् ध्वंसानन्तरं चासत् मध्ये तु सदेवेति वैषम्यात्संबन्धित्वोपपत्तिरित्याशङ्क्य—अभावस्येति । अत्राभावशब्दा असच्छब्दापरपर्याया व्याख्येयाः । असतः कालेनासंबन्धात्प्राक्त्वं न युक्तमित्यर्थः । ननु कारकव्यापारादूर्ध्वंभाविनः कार्यस्य वन्ध्यापुत्रतुल्यत्वं कथमित्यत आह—यदि चेति । कार्याभावोऽसत्कार्यमित्यर्थः

---

देवदत्तो गच्छति कहने पर गति क्रिया का कर्ता उस समय विद्यमान होता है ऐसे ही 'घट उत्पद्यते' इस वाक्य में उत्पत्ति क्रिया का कर्ता घट को क्रियाक्षण में विद्यमान ही होना चाहिए । क्रिया है तो सही किन्तु कोई उसका कर्ता नहीं है, ऐसा कहना परस्पर विरुद्ध है, घट की उत्पत्ति तो है किन्तु उसका कर्ता घट नहीं है, तब तो किसी अन्य कर्ता की कल्पना करनी पड़ेगी । ऐसे ही कपालादि की उत्पत्ति मानने पर उसका कर्ता कोई भिन्न ही मानना पड़ेगा । ऐसी स्थिति में घट उत्पद्यते ऐसा कहने पर घटादि की उत्पत्ति तो प्रतीत होती है पर कुलालादि की उत्पत्ति प्रतीत भी नहीं होती । प्रश्न—अपने कारण सत्ता के साथ सम्बन्ध होना ही कार्य की उत्पत्ति एवं स्वरूपलाभ है ? उत्तर—फिर भी जिसका स्वरूप अभी बना हो नहीं वह अलब्धात्मक कार्य कारण के साथ कैसे सम्बद्ध होगा, यह आपको बतलाना पड़ेगा क्योंकि दो सद्वस्तु का ही सम्बन्ध सम्भव है, एक सत् और दूसरा असत् हो अथवा दोनों ही असत् हों तो इस स्थिति में सम्बन्ध का होना सम्भव नहीं है । जब अभाव का निरूपण ही नहीं होता, तो उत्पत्ति से पूर्व उसकी मर्यादा भी नहीं बनती । लोक में घर क्षेत्रादि सद्वस्तु की मर्यादा देखी गयी है किन्तु निरुपाख्य अभाव की मर्यादा कहीं भी नहीं देखी गयी है । पूर्णवर्मा के अभिषेक से पूर्व वन्ध्यापुत्र राजा हुआ था इस प्रकार मर्यादाकरण से निरुपाख्य वन्ध्यापुत्र राजा न था, न है और न होगा । यदि वन्ध्यापुत्र भी कारक व्यापार के अस्तित्व धारण कर सके, तो

---

१. उत्पद्यत इति पाठांतरम् । २. घटादीनामिति शेषः । ३. स्वकारण संबंधः स्वस्मिन्सत्ता संबंधश्चेत्यर्थः । ४. अनिरूप्यत्वात् । ५. निरुपयितुमशक्यः ।

इदमप्युपापत्स्यत कार्याभावोऽपि कारकव्यापारादूर्ध्वं भविष्यतीति। वयं तु पश्यामो वन्ध्यापुत्रस्य कार्याभावस्य चाभावत्वाविशेषाद्यथा वन्ध्यापुत्रः कारकव्यापारादूर्ध्वं न भविष्यत्येवं कार्याभावोऽपि कारकव्यापारादूर्ध्वं न भविष्यतीति।

नन्वेवं सति कारकव्यापारोऽनर्थकः प्रसज्येत। यथैव हि प्राक्सिद्धत्वात्कारणस्वरूपसिद्धये न कश्चिद्व्याप्रियते। एवं प्राक्सिद्धत्वात्तदनन्यत्वाच्च कार्यस्य स्वरूपसिद्धयेऽपि न कश्चिद्व्याप्रियेत। व्याप्रियते च। अतः कारकव्यापारार्थवत्त्वाय मन्यामहे प्रागुत्पत्ते[1]रभावः कार्यस्येति। नैष दोषः। यतः कार्याकारेण कारणं व्यवस्थापयतः कारकव्यापारस्यार्थवत्त्वमुपपद्यते। कार्याकारोऽपि कारणस्यात्मभूत एवानात्मभूतस्यानारभ्यत्वादित्यभाणि। नच विशेषदर्शनमात्रेण वस्त्वन्यत्वं भवति। नहि देवदत्तः संकोचितहस्तपादः प्रसारितहस्तपादश्च विशेषेण दृश्यमानोऽपि वस्त्वन्यत्वं गच्छति, स एवेति प्रत्यभिज्ञानात्।

---

इत्युपापत्स्यत उपपन्नमभविष्यदित्यन्वयः कस्तर्हि निर्णयः, तत्राह—वयं त्विति। 'नासतो विद्यते भावः' इति स्मृतेरिति भावः।

सत्कार्यवादे कारकवैयर्थ्यं शङ्कते—नन्विति। सिद्धकारणानन्यत्वाच्च कार्यस्य सिद्धत्वमित्याह—तदनन्यत्वाच्चेति। अनिर्वाच्यकार्यात्मना कारणस्याभिव्यक्त्यर्थः कारकव्यापार इत्याह—नैष दोष इति। कार्यसत्यत्वमिच्छतां सांख्यानां सत्कार्यवादे कारकवैयर्थ्यं दोष आपतति, अभिव्यक्तेरपि सत्त्वात्। अद्वैतवादिनां त्वघटितघटनावभासनचतुरमायामहिम्ना स्वप्नवद्यथादर्शनं सर्वमुपपन्नम्। विचार्यमाणे सर्वमयुक्तं, युक्तत्वे द्वैतापत्तेरिति मुख्यं समाधानं समाधानान्तराभावात्। ननु कारणाद्भिन्नमसदेवोत्पद्यत इति समाधानं किं न स्यादित्याशङ्क्यासत्पक्षस्य दूषणमुक्तं स्मरेत्याह—कार्याकारोऽपीति। अतः कारणाद्भेदाभेदाभ्यां दुर्निरूपस्य 'सदसद्विलक्षणस्यानिर्वाच्याभिव्यक्तिरनिर्वाच्यकारकव्यापाराणां फलमिति पक्ष एव श्रेयानिति भावः। ननु मृद्यदृष्टः पृथुबुध्नत्वाद्यवस्थाविशेषो घटे दृश्यते। तथाच घटो मृद्भिन्नः, तद्विरुद्धविशेषवत्त्वात्, वृक्षवदित्यत आह—नचेति।

---

असत् कार्य भी व्यापार के पश्चात् अस्तित्व धारण कर सकेगा किन्तु यह दोनों ही असम्भव हैं। हम तो देखते हैं कि वन्ध्यापुत्र एवं असत्कार्य दोनों ही में अभावत्व एक जैसा है। इसलिए जिस प्रकार कारक व्यापार के पश्चात बन्ध्यापुत्र अस्तित्व धारण नहीं करता ऐसे ही कारक व्यापार के अनन्तर असत्कार्य भी सत्ता को प्राप्त नहीं कर सकेगा।

प्रश्न—जैसे वेदान्ती ने असत्कार्यपक्ष में कारक व्यापार को अनर्थक सिद्ध किया, ऐसे ही सत्कार्यवादपक्ष में भी कारकव्यापार अनर्थक ही सिद्ध होगा। जिस प्रकार पूर्वसिद्ध होने के कारण मृत्तिकादि कारण की स्वरूपसिद्धि के लिए कोई व्यापार नहीं किया जाता है ऐसे ही कारणात्मना कार्य जब उत्पत्ति से पूर्व सिद्ध ही है और वह अपने कारण से अभिन्न भी है, तो ऐसी स्थिति में सत्कार्य के स्वरूपसिद्धि के लिए भी कोई व्यापार आवश्यक नहीं है, किन्तु व्यापार करते देखा जाता है। अतः कारक व्यापार की सार्थकता के लिए हम असत्कार्यवादी मानते हैं कि उत्पत्ति से पूर्व कार्य का अभाव है? उत्तर—यह कोई दोष नहीं, क्योंकि कार्याकाररूप से कारण की व्यवस्था मानने वाले हम वेदान्तियों के यहाँ कारकव्यापार की सार्थकता सिद्ध होती ही है। घटादि कार्याकार भी मृत्तिका कारण का अपना स्वरूप ही है। यदि स्वरूप नहीं होता तो उस कारण से कार्य का निर्माण ही कैसे होता, ऐसा हम पहले कह आये हैं। वस्तु में विशेष देखनेमात्र से वह भिन्न नहीं हो जाती

---

१. कार्यस्य।

**तथा प्रत्यभिज्ञानात् । तथा प्रतिदिनमनेकसंस्थानानामपि पित्रादीनां न वस्त्वन्यत्वं भवति, मम पिता मम भ्राता मम पुत्र इति प्रत्यभिज्ञानात् । जन्मोच्छेदानन्तरितत्वात्तत्र युक्तं नान्यत्रेति चेत् । न । क्षीरादीनामपि दध्याद्याकारसंस्थानस्य प्रत्यक्षत्वात् । अदृश्यमानानामपि वटधानादीनां समानजातीय[1]ावयवान्तरोपचितानामङ्कुरादिभावेन दर्शनगोचरतापत्तौ जन्मसंज्ञा । तेषामेवावयवानामपचयवशाददर्शनापत्तावुच्छेदसंज्ञा । तत्रे[2]दृग्जन्मोच्छेदान्तरितत्वाच्चेदसतः सत्त्वापत्तिः सतश्चासत्त्वापत्तिस्तथा सति गर्भवासिन उत्तानशायिनश्च भेदप्रसङ्गः । तथा च बाल्ययौवनस्थाविरेष्वपि भेदप्रसङ्गः, पित्रादिव्यवहारलोपप्रसङ्गश्च । एतेन क्षणभङ्गवादः [3]प्रतिवेदितव्यः । यस्य पुनः प्रागुत्पत्तेरसत्कार्यं तस्य निर्विषयः**

वस्तुतोऽन्यत्वं सतो भेदः । हेतोर्व्यभिचारस्थलान्तरमाह—तथा प्रतिदिनमिति । प्रत्यहं पित्रादिदेहस्यावस्थाभेदेऽपि जन्मनाशयोरभावादभेदो युक्तः । दार्ष्टान्तिके तु मृदादिनाशे सति घटादिकं जायत इति जन्मविनाशरूपविरुद्धधर्मवत्त्वात्कार्यकारणयोरभेदो न युक्त इति शङ्कते—जन्मेति । कारणस्य नाशाभावाद्धेतुत्वसिद्धिरिति परिहरति—नेति । दधिघटादिकार्यान्वितत्वेन क्षीरमृदादीनां प्रत्यक्षत्वान्नाशासिद्धिरित्यर्थः । ननु यत्रान्वयो दृश्यते तत्र हेत्वसिद्धावपि यत्राङ्कुरादौ वटबीजादीनामन्वयो न दृश्यते तत्र हेतुसत्त्वाद्वस्त्वन्यत्वं स्यादित्यत आह—अदृश्येति । तत्राप्यङ्कुरादौ बीजाद्यवयवान्वयान्न सत एव जन्मविनाशौ किन्त्ववयवान्तरोपचयापचयाभ्यां तद्व्यवहार इत्यर्थः । अस्तूपचयापचयलिङ्गेन वस्तुभेदानुमानं ततोऽसत उत्पत्तिः सतो नाश इत्याशङ्क्य व्यभिचारमाह—तत्रेदृगिति । पितृदेहेऽपि भेदसत्त्वान्न व्यभिचार इत्यत्र बाधकमाह—पित्रादीनि । एतनेति । कारणस्य सर्वकार्येष्वन्वयकथनेनेत्यर्थः । स्वपक्षे दोषं परिहृत्य परपक्षे प्रसञ्जयति—यस्य पुनरिति । असतः कार्यस्य

देवदत्तनामक व्यक्ति जब हस्त-पाद संकुचितकर रखता है और जब उसे फैला देता है, तब इस विशेष के दिखाई पड़ने पर भी देवदत्त व्यक्ति भिन्न नहीं हो जाता, क्योंकि वही देवदत्त है ऐसी प्रत्यभिज्ञा होती रहती है । पितादि के शरीर में प्रतिदिन अनेक अवस्थायें होता रहती हैं फिर भी वे भिन्न नहीं हो जाते, क्योंकि संस्थान के परिवर्तन होने पर भी मेरे पिता, मेरी माता, मेरा पुत्र ऐसी प्रतिभिज्ञा होती रहती है । प्रश्न—जन्म और उच्छेद के अनन्तर होने वाली विकृति में ही उक्त परिवतत से भेद माना गया है, अन्यत्र नहीं ? उत्तर—ऐसा कहना भी ठीक नहीं है । दुग्धादि में भी दध्यादि आकारसंस्थान का प्रत्यक्ष होता ही है । अदृश्यमान वट के अतिसूक्ष्म बीज में भी समान जातिवान् मिट्टी तथा जल के संयोग से उपचित हुए में अंकुरादि रूप से प्रत्यक्ष विषयता आ जाने पर जन्म संज्ञा और उनके अवयवों के नट जाने पर, (अदर्शन होने पर) उच्छेद संज्ञा कही जाती है । इस प्रकार उसमें उपचय-अपचयरूप जन्म और उच्छेद के होने से न असत् की सत्वापत्ति होती है और न सत् असत् ही होता है । यदि उक्त रीति से सत् असत् और असत् सत् होने लग जाय, तो गर्भावस्था में और जन्म लेने के बाद वाले बालक में भेद का प्रसंग आ जायेगा । इतना ही नहीं, प्रत्युत बाल्य, यौवन और वृद्धावस्था के भी अवयव के उपचय-अपचय के कारण भेद का प्रसंग आ जायेगा, फिर तो पित्रादि व्यवहार के लोप का प्रसंग आने लग जायेगा । इस प्रकार सभी कार्यों के कारण का अन्वय सिद्ध कर देने से क्षणभङ्गवाद भी निरस्त हुआ समझना चाहिए । जिसके मत में उत्पत्ति से

१. पार्थिवत्वेन समानजातीयपृथिवी जलाद्यवयवैरुपचितानामुच्छिसितानाम् । २. उपचयापचयरूपम् ।
३. निरस्त इति ज्ञातव्यः ।

कारकव्यापारः स्यात् । अभावस्य विषयत्वानुपपत्तेराकाशहननप्रयोजनखड्गाद्यनेकायुधप्रयुक्तिवत् । समवायिकारणविषयः कारकव्यापारः स्यादिति चेत् । न । अन्यविषयेण कारकव्यापारेणान्यनिष्पत्तेरति[1]प्रसङ्गात् । समवायिकारणस्यैवात्मातिशयः कार्यमिति चेत् । न । सत्कार्यतापत्तेः । तस्मात्क्षीरादीन्येव द्रव्याणि दध्यादिभावेनावतिष्ठमानानि कार्याख्यां लभन्त इति न कारणादन्यत्कार्यं वर्षशतेनापि शक्यं [2]निश्चेतुम् । तथा मूलकारणमेवा[3]न्त्यात्कार्यात्तेन तेन कार्याकारेण नटवत्सर्वव्यवहारास्पदत्वं प्रतिपद्यते । एवं युक्तेः कार्यस्य प्रागुत्पत्तेः सत्त्वमनन्यत्वं च कारणादवगम्यते ।

शब्दान्तराच्चैतदवगम्यते । पूर्वसूत्रेऽसद्व्यपदेशिनः शब्दस्योदाहृतत्वात्ततोऽन्यः सद्व्यपदेशी शब्दः शब्दान्तरम्—'सदेव सोम्येदमग्र आसीदेकमेवाद्वितीयम्' इत्यादि । 'तद्धैक आहुरसदेवेदमग्र आसीत्' इति चासत्पक्षमुपक्षिप्य 'कथमसतः सज्जायेत' इत्याक्षिप्य 'सदेव सोम्येदमग्र आसीत् (छा० ६-२-१) इत्यवधारयति । तत्रेदंशब्दवाच्यस्य कार्यस्य

कारकव्यापारा[4]हितातिशयाश्रयत्वायोगादविषयत्वेऽपि मृदादेर्विषयत्वं स्यादिति शङ्कते—समवायीति । समवायिकारणात्कार्यं भिन्नमभिन्नं वेति विकल्प्याद्यं निरस्यति—नेत्यादिना । द्वितीयमाशङ्क्येष्टापत्तिमाह—समवायीति । कार्याणामवान्तरकारणानन्यत्वमुपसंहरति—तस्मादिति । परमकारणानन्यत्वं फलितमाह—तथा मूलेति ।

पूर्व कार्य असत् माना गया है, उसके मत में कारक व्यापार निर्विषय होने लग जायेगा, क्योंकि अभाव में विषयत्व युक्तिसिद्ध नहीं है । जैसे हनन प्रयोजन के लिए खड्गादि अनेक आयुधों का प्रयोग आकाश के ऊपर नहीं होता अर्थात् शस्त्र से आकाश छिन्न-भिन्न नहीं होता वैसे ही अभाव भी कारक व्यापार का विषय नहीं बन सकता । प्रश्न—हम असत्कार्यवादी कारक व्यापार का विषय समवायीकारण को मानते हैं ? उत्तर—ऐसा कहना ठीक नहीं । दूसरे के व्यापार से दूसरे की निष्पत्ति मानने पर अतिप्रसंग होने लग जायेगा और समवायीकारण का ही स्वरूपविशेष कार्य है ऐसा यदि कहोगे तो सत्कार्यवाद को प्रसक्ति हो जायेगी, जो आप को अभीष्ट नहीं है । अतः दुग्धादि द्रव्य ही दध्यादिरूप से अवस्थित हो जाने पर कार्य संज्ञा को प्राप्त कर जाते हैं, उस कार्य को कारण से भिन्न सौ वर्ष में भी कोई सिद्ध नहीं कर सकता । इस प्रकार परमकारण ब्रह्म ही भूत-भौतिक अन्तिमकार्यपर्यन्त विभिन्न कार्याकार के रूप में नट की भाँति सभी व्यवहारों का आश्रय बन जाता है अर्थात् जैसे एक ही नट आवश्यकतानुसार अनेक प्रकार का अभिनय करता है, तदनुरूप समय-समय पर वेष-भूषा भी बदलता रहता है, वैसे ही मूलकारण ब्रह्म ही अन्तिमघटादिकार्यपर्यन्त भूत-भौतिक मध्यवर्ती कार्यरूप में भी सभी व्यवहार का आश्रय बन जाता है । इस प्रकार युक्ति से उत्पत्ति से पूर्व कार्य का सत्व और कारण से अभिन्नत्व निश्चित होता है ।

शब्दान्तर से भी ऐसा ही जाना जाता है । पूर्वसूत्र में असत् कार्य को बतलाने वाला असत् शब्द का उदाहरण दिया गया था, उससे भिन्न सत् को बतलाने वाला शब्द शब्दान्तर माना जाता है । 'हे सौम्य ! उत्पत्ति से पूर्व यह सम्पूर्ण जगत् सत् ही था' 'सजातीय-विजातीय-स्वगतभेदशून्य अद्वय

१. मृदादेःपटाद्युत्पत्तिरिति प्रसङ्गशब्दार्थः । २. कल्पयितुं इति पाठान्तरम् । ३. कार्यानुपादानमन्त्यकार्यं यथा घटादिः । ४. उत्पन्न ।

## (१५३) पटवच्च ॥१९॥

**प्रागुत्पत्तेः सच्छब्दवाच्येन कारणेन सामानाधिकरणस्य श्रूयमाणत्वात्सत्त्वानन्यत्वे प्रसिध्यतः। यदि तु प्रागुत्पत्तेरसत्कार्यं स्यात्पश्चाच्चोत्पद्यमानं कारणे समवेयात्तदान्यत्कारणात्स्यात्। तत्र 'येनाश्रुतं श्रुतं भवति' (छा० ६-१-३) इतीयं प्रतिज्ञा पीड्येत सत्त्वानन्यत्वावगतेस्त्वियं प्रतिज्ञा समर्थ्यते ॥१८॥**

**यथा च संवेष्टितः पटो न व्यक्तं गृह्यते किमयं पटः किं वान्यद्द्रव्यमिति। स एव प्रसारितो यत्संवेष्टितं द्रव्यं तत्पट एवेति प्रसारणेनाभिव्यक्तो गृह्यते। यथा च संवेष्टनसमये पट इति गृह्यमाणोऽपि न विशिष्टायामविस्तारो गृह्यते स एव प्रसारणसमये विशिष्टायामविस्तारो गृह्यते न संवेष्टितरूपादन्योऽयं भिन्नः पट इति। एवं तन्त्वादिकारणावस्थं**

---

**असत्कार्यवादे प्रतिज्ञाबाधः स्यादित्याह**—यदि तु प्रागुत्पत्तेरिति ॥१८॥

**कार्यमुपादानाद्भिन्नं 'तदुपलब्धावप्यनुपलभ्यमानत्वात् ततोऽधिकपरिमाणत्वाच्च मशकादिव शशक इत्यत्र व्यभिचारार्थं सूत्रम्**—पटवच्चेति। **द्वितीयहेतोर्व्यभिचारं स्फुटयति**—यथा च संवेष्टनेति।

---

ब्रह्म था इत्यादि जगत् को सद्रूप बतलाने वाले शब्दान्तर श्रुति में देखे जाते हैं। इसके अतिरिक्त 'कुछ लोगों ने उत्पत्ति से पूर्व इस सम्पूर्ण जगत् को असत् ही कहा था' इस वाक्य के द्वारा असत् पक्ष का उत्थापनकर 'असत् से सत् कैसे उत्पन्न हो सकता है' इस वाक्य द्वारा असत् पक्ष पर आक्षेप उठा कर 'हे सोम्य! यह जगत् सृष्टि से पहले सत् ही था' इस वाक्य के द्वारा सत्कार्यवाद का निश्चय कराते हैं। यहाँ पर '**इदम**' पदवाच्य कार्य का उत्पत्ति से पूर्व सच्छब्दवाच्य कारण के साथ सामानाधिकरण्य जो सुना जाता है, उससे भी कारण में कार्य का सत्व और अनन्यत्व सिद्ध हो जाता है। किन्तु यदि उत्पत्ति से पूर्व कार्य असत् होता और बाद में उत्पन्न होकर कारण के साथ समवाय सम्बन्ध से जुड़ता, तब कारण से कार्य को भिन्न कहा जा सकता था। ऐसी स्थिति में वहाँ पर 'जिसके सुन लेने पर अश्रुत भी श्रुत हो जाता है' यह प्रत्यभिज्ञा पीड़ित होने लग जायेगी, क्योंकि यह प्रतिज्ञा कारण में कार्य के सत्व और अनन्यत्वबोध से ही समर्थित होती है ॥१८॥

**पटवच्च (ललिता)**

अपने उपादानकारण से कार्य भिन्न है क्योंकि उत्पत्ति से पूर्व कारण की उपलब्धि होने पर भी कार्य उपलब्ध नहीं होता तथा कारण की अपेक्षा कार्य का परिमाण अधिक होता है जैसे मच्छर से खरगोश बड़ा होता है। इस अनुमान में अग्रिम सूत्र से व्यभिचार दिखलाते हैं—

जैसे लपेटा हुआ वस्त्र यह पट है या कोई अन्य द्रव्य, ऐसा स्पष्ट नहीं होता और जब वह पट फैला दिया जाता है तब फैलाने से वही पट अभिव्यक्त हो जाता है कि जो द्रव्य पहले संवेष्टित था वही यह पट है। इसके अतिरिक्त सवेष्टन के समय यह पट है ऐसा गृहीत होने पर भी उसकी विशिष्ट लम्बाई-चौड़ाई गृहीत नहीं होती है और जब उसे फैला देते हैं, तब उस पट का विशिष्ट आयामविस्तार भी गृहीत होता है। इतने मात्र से संवेष्टितरूप से यह प्रसारित पट भिन्न नहीं हो जाता, ऐसे ही तन्त्वादि कारणावस्था में अवस्थित जो पटादि कार्य स्पष्ट नहीं होता, वही कार्य तुरी,

---

१. कारण।

## ७. इतरव्यपदेशाधिकरणम् सू० (२१–२३)

## (१५४) यथा च प्राणादि ॥२०॥

हिताक्रियादि स्यान्नो वा जीवाभेद प्रपश्यत: । जीवाहितक्रिया स्वार्था स्यादेषा नहि युज्यते ।।
अवस्तु जीवससारस्तेन नास्ति मम क्षति: । इति पश्यत ईशस्य न हिताहितभागिता ।।

**पटादिकार्यमस्पष्टं सत् तुरीवेमकुविन्दादिकारकव्यापारादिभिर्व्यक्तं स्पष्टं गृह्यते । अत: संवेष्टितप्रसारितपटन्यायेनैवानन्यत्कारणात्कार्यमित्यर्थ: ॥१९॥**

**यथा च लोके प्राणापानादिषु प्राणभेदेषु प्राणायामेन निरुद्धेषु कारणमात्रेण रूपेण वर्तमानेषु जीवनमात्रं कार्यं निर्वर्त्यते नाकुञ्चनप्रसारणादिकं कार्यान्तरम् । तेष्वेव प्राणभेदेषु पुन: प्रवृत्तेषु जीवनादधिकमाकुञ्चनप्रसारणादिकमपि कार्यान्तरं निर्वर्त्यते । नच प्राणभेदानां प्रभेदवत: प्राणादन्यत्वं, समीरणस्वभावाविशेषात् । एवं कार्यस्य कारणादनन्यत्वम् । अतश्च कृत्स्नस्य जगतो ब्रह्मकार्यत्वात्तदनन्यत्वाच्च सिद्धैषा श्रौती प्रतिज्ञा 'येनाश्रुतं श्रुतं भवत्यमतं मतमविज्ञातं विज्ञातम्' (छा० ६·१-१) इति ॥२०॥**

---

**आयामो दैर्घ्यम् ॥१९॥**

**तत्रैव 'विलक्षणकार्यकारित्वं कार्यमुपादानाद्भिन्नं, भिन्नकार्यकरत्वात्, संमतवत् इति हेतुमाशङ्क्य व्यभिचारमाह सूत्रकार:**—यथा च प्राणादीति । **एवं जीवजगतोर्ब्रह्मानन्यत्वात्प्रतिज्ञासिद्धिरित्यधिकरणार्थमुपसंहरति**— अतश्च कृत्स्नस्येति ॥२०॥

---

वेन, कुविन्दादि जो पटनिर्मापक यन्त्र हैं उन कारकव्यापारों से व्यक्त हो स्पष्ट गृहीत होता है । अत: संवेष्टित पट एव प्रसारित पट को ध्यान में रखकर इसी रीति से कार्य कारण से अभिन्न सिद्ध होता है ॥१९॥

### यथा च प्राणादि (ललिता)

तथा लोक में जब प्राणायाम के द्वारा प्राणभेद प्राण, अपानादि निरुद्ध हो जाते हैं उस दशा में कारणमात्ररूप से वे वर्तमान रहते हैं तब जीवनमात्र कार्य सम्पन्न कराते हैं । प्राणनिरुद्धावस्था में आकुञ्चन, प्रसारणादि कार्यान्तर नहीं होते । उन प्राणादि विशेष के पुन: प्रयुक्त होने पर जीवन से अधिक आकुञ्चन, प्रसारणादि कार्यान्तर भी होते हैं । किन्तु इन दोनों दशाओं में सामान्य प्राण एवं विशेष प्राणापानादि में भिन्नत्व नहीं आता, क्योंकि समीरण स्वभाव दोनों का एक जैसा है । इस प्रकार कारण से कार्य का अभिन्नत्व सिद्ध हो जाता है । अतएव सम्पूर्ण जगत् ब्रह्म का कार्य है तथा ब्रह्म से अभिन्न भी है, इससे **'येनाश्रुतं श्रुतं भवति अमतं मतं अविज्ञातं विज्ञातम्'** यह श्रौतीप्रतिज्ञा सिद्ध हो जाती है ॥२०॥

### ७. इतरव्यपदेशाधिकरण

**१. संगति**—पहले एकविज्ञान से सर्वविज्ञानप्रतिज्ञा की सिद्धि के लिए जिस युक्ति से कार्य-कारण का अनन्यत्व सिद्ध किया था, उसी युक्ति से जीव-ब्रह्म का अभेद मान लेने पर हित अकरणादि जीव-धर्म ब्रह्म में आने लग जायेंगे, इस प्रकार आक्षेप होने पर यह अधिकरण प्रारम्भ

---

१. मृदपेक्षयाघटादेर्विलक्षणजलानयनादि कार्यकारित्वम् ।

## (१५५) इतरव्यपदेशाद्धिताकरणादिदोषप्रसक्तिः ॥२१॥

**अन्यथा पुनश्चेतनकारणवाद आक्षिप्यते। चेतनाद्धि जगत्प्रक्रियायामाश्रीयमाणायां हिताकरणादयो दोषाः प्रसज्यन्ते। कुतः? इतरव्यपदेशात्। इतरस्य शारीरस्य ब्रह्मात्मत्वं व्यपदिशति श्रुतिः—'स आत्मा तत्त्वमसि श्वेतकेतो' (छा० ६-८-७) इति प्रतिबोधनात्। यद्वा। इतरस्य च ब्रह्मणः शारीरात्मत्वं व्यपदिशति 'तत्सृष्ट्वा तदेवानुप्राविशत्'(तै २-६) इति स्रष्टुरेवाविकृतस्य ब्रह्मणः कार्यानुप्रवेशेन शारीरात्मत्वप्रदर्शनात्। 'अनेन जावेनात्मनानुप्रविश्य नामरूपे व्याकरवाणि' (छा० ६-३-२) इति च परा देवता जीवमात्मशब्देन व्यपदिशन्ती न ब्रह्मणो भिन्नः शारीर इति दर्शयति। तस्माद्यद्ब्रह्मणः स्रष्टृत्वं तच्छारीरस्यैवेति। अतः स स्वतन्त्रः कर्ता सन् हितमेवात्मनः सौमनस्यकरं कुर्यान्नाहितं जन्ममरणजरारोगाद्यनेकानर्थजालम्। नहि कश्चिदपरतन्त्रो बन्धनागार-**

जीवाभिन्नं ब्रह्म जगत्कारणमितिवदन्वेदान्तसमन्वयो विषयः। स यदि 'तादृग्ब्रह्म जगज्जनयेत्तर्हि स्वानिष्टं नरकादिकं न जनयेत् स्वतन्त्रचेतनत्वादिति न्यायेन विरुध्यते न वेति संदेहे पूर्वोक्तजीवानन्यत्वमुपजीव्य जीवदोषा ब्रह्मणि प्रसज्येरन्निति पूर्वपक्षसूत्रं गृहीत्वा व्याचष्टे–इतरव्यपदेशादित्यादिना।

किया जाता है।

२. **विषय**—जगज्जन्मादिकारण ब्रह्म का विचार इस अधिकरण का विचारणीय विषय है।

३. **संशय**—जीव से अभिन्न ब्रह्म का जगत्कारण मानने पर हिताकरणादिदोष ब्रह्म में आयेगा या नहीं?

४. **पूर्वपक्ष**–जीव से अभिन्न ब्रह्म को जगत्स्रष्टा तथा नियन्ता मानने पर जीव का अहितकरणादि अपना ही माना जायेगा जो उचित नहीं है। अतः विरोध सुस्पष्ट है।

५. **सिद्धान्त**—जीव में संसार कल्पित है, वास्तविक नहीं है, ऐसा तत्त्वदृष्टि से जाननेवाले को ब्रह्म में अहितकरणादि दोष नहीं आता, क्योंकि स्वयंप्रकाश ब्रह्मतत्त्व में जीवगतकल्पित हिताकरणादि का सम्बन्ध नहीं होता है।

**इतरव्यपदेशाद्धिताकरणादिदोषप्रसक्तिः** (ललिता

जीव से अभिन्न ब्रह्म सम्पूर्ण जगत् का कारण है, यह वेदान्त समन्वय ही इस अधिकरण का विषय है। चेतनकारणवाद पर पुनः अन्य प्रकार से आक्षेप करते हैं कि चेतन ब्रह्म से जगत् की उत्पत्ति मानने पर ब्रह्म में हिताकरणादि दोष आ जायेंगे क्योंकि 'हे श्वेतकेतु! वह चेतन आत्मा है और वही तू है' इस श्रुति ने जीव को ब्रह्मरूप बतलाया है अथवा 'ब्रह्म सृष्टि करने के बाद स्वयं ही उसमें प्रविष्ट हो गया' इस वाक्य द्वारा श्रुति ने निर्विकार स्रष्टा ब्रह्म को ही शरीर में प्रवेश करने के बाद जीवात्मा कहा है। इसके अतिरिक्त 'जीवात्मारूप से प्रवेशकर मैं नाम-रूप को बनाऊं' इस वाक्य द्वारा श्रुति परमात्मा को ही जीवात्मा शब्द कहती हुई उसे ब्रह्म से अभिन्न कहा है। इससे यह जाना जाता है कि ब्रह्म का स्रष्टृत्व जो पहले कहा गया वह जीवात्मा का ही है। ऐसी स्थिति में सृष्टिकर्ता जीव स्वतन्त्र होता हुआ अपने सुखद साधन को ही बनायेगा, जन्म-मरण, बुढ़ापा, रोगादि अनेक

१. जीवाभिन्नम्।

एवं प्राप्ते ब्रूमः—एकैवेयं सत्यविद्येति । कुतः ?—'तद्यत्तत्सत्यम्' (बृ० ५-५-२) इति प्रकृताकर्षणात् । ननु विद्याभेदेऽपि प्रकृताकर्षणमुपास्यैकत्वाद्युपपद्यत इत्युक्तम् । नैतदेवम् । यत्र नु विस्पष्टात्कारणान्तराद्विद्याभेदः प्रतीयते तत्रैतदेवं स्यात् । अत्र तूभयथा संभवे तद्यत्तत्सत्यमिति प्रकृताकर्षणात्पूर्वविद्यासंबद्धमेव सत्यमुत्तरत्राकृष्यत इत्येकविद्यात्वनिश्चयः । यत्पुनरुक्तं फलान्तरश्रवणाद्विद्यान्तरमिति । अत्रोच्यते—तस्योपनिषदहरहमिति चाङ्गान्तरोपदेशस्य स्तावकत्वमिदं फलान्तरश्रवणमित्यदोषः । अपि चार्थवादादेव फले कल्पयितव्ये सति विद्यैकत्वे चावयवेषु श्रूयमाणानि बहून्यपि फलान्यवयविन्यामेव विद्यायामुपसंहर्तव्यानि भवन्ति । तस्मात्सैवेयमेका सत्यविद्या तेन 'तेन विशेषेणोपेताऽऽम्नायतेत्यतः सर्व एव सत्यादयो गुणा एकस्मिन्नेव प्रयोगे उपसंहर्तव्याः ।

---

विशेष्यब्रह्ममात्राकर्षणमयुक्तं, तद्यत्तदिति सर्वनामभिः 'पूर्वोक्तगुणविशिष्टं ब्रह्म आकृष्यादित्याक्षिस्थानादिगुणविधानात्, तथाच वाक्यादेव विद्यैक्यसिद्धिरिति सिद्धान्तयति—एकैवेति । यथा दहरशाण्डिल्यविद्ययोर्ब्रह्मैक्यप्रत्यभिज्ञानमात्रं तथात्र नेत्याह—नैतदिति । कारणान्तरं प्रकरणभेदादिकम् । एवं विद्याभेदेऽप्येतदुपास्यैक्यज्ञानं स्यादत्र तूभयथा संभवे विद्यैक्यनानात्वसंशये सत्यमित्युपास्यरूपैक्यज्ञानाद्विद्यैक्यनिश्चय इत्यक्षरार्थः । असत्यपवादकारणे रूपैक्याद्विद्यैक्योत्सर्गसिद्धिर्न च फलभेदा'दपवादः । अङ्गफलश्रुतेः स्तुतिमात्रतया फलभेदासिद्धिरित्याह—यत्पुनरित्यादिना । किंच यत्र प्रधानविधावेवंकाम इति फलं श्रुतं, तत्र प्रधानफलेनैवाङ्गानां फलाकांक्षानिवृत्तेरङ्गे फलश्रुतेः स्तुतिमात्रत्वं, इह तु प्रथमजं सत्यं ब्रह्मेति वेदेति प्रधानविद्याविधिस्थत्वं लोकजयफलस्याभ्युपेत्यास्माभिर्नामरूपा'ङ्गस्य फलश्रुतेः स्तुतित्वमुक्तम् । वस्तुतस्तु प्रधानविधावप्येवंकामपदाभावाद्रात्रिसत्रन्यायेन फले कल्पनीये सति प्रधाने तदङ्गे वा यत्किंचित्फलं श्रुतं तस्य सर्वस्यापि श्रुतत्वाविशेषाज्जातेष्टिफलन्यायेन समुच्चित्यैकप्रधानफलत्वकल्पनात्फलभेदोऽसिद्ध इत्याह—अपिचेति । सूत्रं योजयति—तस्मादिति ।

---

ऐसा पूर्वपक्ष होने पर हम सिद्धान्ती कहते हैं कि यह सत्यविद्या एक ही है क्योंकि 'जो वह सत्य है' इस वाक्य द्वारा प्रकृत पदार्थ का ही आकर्षण किया गया है । शङ्का—विद्या में भेद मानने पर भी उपास्य की एकता के कारण प्रकृत पदार्थ का आकर्षण उचित है, ऐसा हमने कहा था । समाधान—ऐसा कहना ठीक नहीं क्योंकि विस्पष्ट कारणान्तर से जहाँ विद्या में भेद भासता है वहाँ ऐसा ही होता है किन्तु जहाँ उभयथा सम्भव है वहाँ पर 'तद्यत्तत्सत्यम्' इस वाक्य द्वारा प्रकृत आकर्षण से विद्यासम्बद्ध सत्य का ही आगे आकर्षण होता है, इससे विद्या में एकत्व निश्चित होता है । और जो आपने कहा था कि फलान्तरश्रवण होने के कारण विद्या भिन्न है, उस पर हमारा कहना है कि 'उस पुरुष का रहस्यमय नाम अहः और अहम् है' इस अङ्गान्तर का उपदेश स्तावकमात्र है जो फलान्तर के रूप में सुना जाता है, अतः यह कोई दोष नहीं है । इसके अतिरिक्त अर्थवाद के आधार पर ही फल की कल्पना करने पर विद्यैकत्व की सिद्धि होती है, उस स्थिति में अवयव में सुने गये अनेकों फल अवयवी विद्या में ही उपसंहार के योग्य मानते हैं । अतः वही एक सत्यविद्या है जिसे भिन्न-भिन्न विशेषणों से युक्त बतलाया गया है, इसलिए सभी सत्यादि गुणों का उपसंहार एक प्रयोग में कर लेना चाहिए ।

---

१. दहरशाण्डिल्यविद्ययोरिव । २. विशिष्टाकर्षणं विशेष्यब्रह्ममात्राकर्षणमित्युभयथा । ३. महद्यक्षत्वादि । ४. अनुष्ठाने । ५. महद्यक्षत्वादि । ६. अपवादकारणम् । ७. अहरहमितिनामात्मकांगस्येत्यर्थः ।

## २५. कामाद्यधिकाराधिकरणम् (सू० ३९)

असंहृतिः संहृतिर्वा व्योम्नोर्दहरहार्दयोः उपास्यज्ञेयभेदेन तद्गुणानामसंहृतिः ।
उपास्त्यै क्वचिदन्यत्र स्तुतये चास्तु संहृतिः । दहराकाश आत्मैव हृदाकाशोऽपि नेतरः ॥

केचित्पुनरस्मिन्सूत्र इदं च वाजसनेयकमक्ष्यादित्यपुरुषविषयं वाक्यं, छान्दोग्ये च— 'अथ य एषोऽन्तरादित्ये हिरण्मयः पुरुषो दृश्यते' (छा० १-६-६) अथ 'य एषोऽन्तरक्षिणि पुरुषो दृश्यते' (छा० ४-१५-१) इत्युदाहृत्य सैवेयमक्ष्यादित्यपुरुषविषया विद्योभयत्रैकवेति कृत्वा सत्यादीन्गुणान्वाजसनेयिभ्यश्छन्दोगानामुपसंहार्यान्मन्यन्ते । तन्न साधु लक्ष्यते । छान्दोग्ये हि ज्योतिष्टोमकर्मसम्बन्धिनोयमुद्गीथव्यपाश्रया विद्या विज्ञायते । तत्र ह्यादिमध्यावसानेषु हि कर्मसम्बन्धिचिह्नानि भवन्ति 'इयमेवर्गग्निः साम' (छा० १-६-१) इत्युपक्रमे, 'तस्यर्क् च साम च गेष्णौ तस्मादुद्गीथः' (छा० १-६-८) इति मध्ये, 'य एवं विद्वान्साम गायति' (छा० १-७-९) इत्युपसंहारे । नैवं वाजसनेयके किंचित्कर्मसम्बन्धि चिह्नमस्ति । तत्र प्रक्रमभेदाद्विद्याभेदे सति गुणव्यवस्थैव युक्तेति ॥३८॥

---

एकदेशिव्याख्यामुद्भाव्य दूषयति—केचिदित्यादिना । छान्दोग्ये कर्माङ्गोद्गीथे हिरण्मयपुरुषदृष्टिरित्यत्र लिङ्गमाह—तत्रेति । पृथिव्यग्न्यात्मना दृष्टे ऋक्सामे गेष्णौ, तस्मादृक्सामगेष्णत्वात्, पुरुष उद्गीथ इत्येवं विद्वानुद्गाता कर्मफलसमृद्धिसमर्थ इति श्रुत्यर्थः । सत्यविद्या तु न कर्माङ्गाश्रितेत्याह —नैवमिति । अङ्गविद्यातः स्वतन्त्रहिरण्यगर्भविद्याया भेदान्न गुणोपसंहार इत्यर्थः ॥३८॥

---

कुछ एकदेशी एकसूत्र में अक्षि और आदित्य पुरुषविषयक वाजसनेक वाक्य और छान्दोग्य में 'जो आदित्य के भीतर हिरण्मय पुरुष दिखाई पड़ता है' और 'जो नेत्र में यह पुरुष दीखता है' इत्यादि का उदाहरण देकर वही यह नेत्र और आदित्य पुरुषविषयक विद्या उभयत्र एक ही है, ऐसा मानकर वाजसनेयियों के सत्यादि गुणों को छन्दोग शाखावालों के लिए उपसंहार के योग्य मानते हैं। पर यह ठीक नहीं जान पड़ता क्योंकि छान्दोग्य में ज्योतिष्टोमकर्मसम्बन्धी उद्गीथाश्रित यह विद्या जान पड़ती है, वहाँ आदि, मध्य और अन्त में—'यह पृथ्वी ऋक् है और अग्नि साम है' ऐसा प्रारम्भ में 'उसके ऋक् और साम पूर्व हैं इसलिए वह उद्गीथ है' ऐसा मध्य में और 'जो इस प्रकार जानकर सामगान करता है' ऐसा अन्त में—कर्मसम्बन्धी चिह्न दीखते हैं, किन्तु वाजसनेयक में कोई कर्मसम्बन्धी चिह्न नहीं दीखते। इसीलिए वहाँ पर प्रक्रमभेद के कारण विद्या में भेद सिद्ध हो जाने पर गुणों की व्यवस्था मानना उचित ही है ॥३८॥

### २५. कामाद्यधिकाराधिकरण

**सङ्गति**—पिछले अधिकरण में 'यद्यत्तत्सत्यम्' इस वाक्य द्वारा प्रसङ्गागत पदार्थ का आकर्षण होने से उपास्यरूप का अभेद सिद्ध हुआ था, इसीलिए अधिदैव एवं अध्यात्म मण्डल में सत्यादि गुणों का उपसंहार कहा गया है; किन्तु यहाँ पर कहीं कहीं आकाश को उपास्य कहा और कहीं आकाशाश्रित को ज्ञेय बतलाया गया है। इस प्रकार उपास्य के रूप भिन्न होने से गुणों का उपसंहार अभीष्ट नहीं है, ऐसी प्रत्युदाहरण सङ्गति पूर्व अधिकरण के साथ इसकी है।

२. **विषय**—आकाश एवं तदाश्रित विद्या के वेद्यवस्तु पर इस अधिकरण में विचार किया गया है।

## (३९०) कामादीतरत्र तत्र चायतनादिभ्यः ॥३९॥

'अथ यदिदमस्मिन्[1]ब्रह्मपुरे [2]दहरं पुण्डरीकं वेश्म वहरोऽस्मिन्नन्तराकाशः' (छा० ८-१-१) इति प्रस्तुत्य छन्दोगा अधीयते—'एष आत्माऽपहतपाप्मा विजरो विमृत्युर्विशोको विजिघत्सोऽपिपासः सत्यकामः सत्यसंकल्पः' (छा० ८-१-४) इत्यादि । तथा वाजसनेयिनः 'स वा एष महानज आत्मा योऽयं विज्ञानमयः [3]प्राणेषु य एषोऽन्तर्हृदय आकाशस्तस्मिञ्छेते सर्वस्य वशी' (बृ० ४-४-२२) इत्यादि । तत्र विद्यैकत्वं परस्परगुणयोगश्च किं वा नेति संशये विद्यैकत्वमिति ।

कामादीतरत्र । [4]सगुणनिर्गुणविद्ययोः श्रुताः सत्यकामादयो वशित्वादयश्च गुणा मिथ उपसंहर्तव्या न वेत्युपसंहारस्य फलभावाभावाभ्यां संदेहे सत्यविद्याया एकत्वाद्गुणसांकर्येऽप्यत्र विद्ययोः सगुणनिर्गुण-

३. संशय—छान्दोग्य की दहर विद्या में अपहतपाप्मत्वादि गुण पढ़े गये हैं और वाजसनेय के हार्दविद्या में सर्ववशित्वादि गुण पढ़े गये हैं, इन दोनों स्थलों में हार्दविद्या भिन्न है अथवा अभिन्न है ? अभिन्न होने पर भी गुणों का उपसंहार होना चाहिए अथवा नहीं ?

४. पूर्वपक्ष—उक्त दोनों श्रुतियों में विद्या भिन्न होने के कारण गुणों का उपसंहार नहीं होना चाहिए क्योंकि एकत्र दहराकाश उपास्य है और अन्यत्र हार्दब्रह्म ज्ञेय है ।

५. सिद्धान्त—छान्दोग्य में पठित सत्यकामत्वादि गुणों का वाजसनेयक में और वाजसनेयक में पढ़े गये सर्ववशित्वादि गुणों का उपसंहार करना चाहिए क्योंकि हृदय आयतन, वेद्यवस्तु ब्रह्म, ब्रह्म का सेतुत्व और लोकासम्भेदरूप प्रयोजन इत्यादि दोनों स्थलों पर समानरूप से देखे जाते हैं । एकत्र सगुण उपासना और अन्यत्र निर्गुण उपासना का भेद होने पर भी यहाँ पर विद्या में भेद नहीं है क्योंकि गुणों का उपसंहार यहाँ उपासना के लिए नहीं अपितु स्तुति के लिये कह रहे हैं ।

### कामादीतरत्र तत्र चायतनादिभ्यः

'इस मानवदेहरूप ब्रह्मपुर में एक छोटा सा हृदयकमल स्थान है, उसमें एक छोटा सा आकाश है' ऐसा प्रसङ्ग प्रारम्भ करके छन्दोग शाखावालों ने उसमें 'यह आत्मा निष्पाप, जरारहित, मृत्युरहित, शोकशून्य, क्षुधापिपासा से मुक्त, सत्यकाम एवं सत्यसंकल्प है' इस वाक्य के द्वारा सत्यकामादि गुण बतलाया है । वैसे ही वाजसनेयी शाखावाले 'निःसन्देह वही यह आत्मा महान् अजन्मा है जो प्राणों के मध्य विज्ञानमय है, यह हृदय के भीतर जो आकाश है उसमें सोता है, वह सबको अपने आधीन किये बैठा है' इस वाक्य द्वारा वशित्वादि गुण उस हृदयस्थ आकाश के बतलाये गये हैं । वहाँ पर संशय होता है कि क्या दोनों ही स्थलों में एक विद्या है और इनके गुणों का परस्पर सम्बन्ध होता है अथवा भिन्न है और गुणों का उपसंहार नहीं होता । इस पर पूर्वपक्षी का कहना है कि एक स्थल पर दहराकाश उपास्य है और अन्यत्र हार्दब्रह्म ज्ञेय हैं अतः विद्या भिन्न होने के कारण परस्पर गुणों का उपसंहार नहीं करना चाहिए ।

१. शरीरे । २. अल्पम् । ३. प्राणव्यतिरिक्तः । ४. सगुणा छांदोग्यस्थाः निर्गुणा अन्या ।

तत्रेदमुच्यते—कामादीति सत्यकामादीत्यर्थः । यथा देवदत्तो दत्तः सत्यभामा भामेति । यदेतच्छान्दोग्ये हृदयाकाशस्य सत्यकामत्वादिगुणजातमुपलभ्यते तदितरत्र वाजसनेयके 'स वा एष महानज आत्मा' इत्यत्र संबध्येत । यच्च वाजसनेयके वशित्वाद्युपलभ्यते तदपीतरत्र च्छान्दोग्ये 'एष आत्माऽपहतपाप्मा' (छा० ८-१-५) इत्यत्र संबध्यते । कुतः ?—आयतनादिसामान्यात् । समानं ह्युभयत्राऽपि हृदयमायतनं समानश्च वेद्य ईश्वरः, समानं च तस्य सेतुत्वं लोकासंभेदप्रयोजनमित्येवमादि बहुतरं सामान्यं दृश्यते । ननु विशेषोऽपि दृश्यते छान्दोग्ये हृदयाकाशस्य गुणयोगो वाजसनेयके त्वाकाशाश्रयस्य ब्रह्मणः, इति । न, 'दहर उत्तरेभ्यः' (ब्र० सू० १-३-१४), इत्यत्र च्छान्दोग्येऽप्याकाशशब्दं ब्रह्मैवेति प्रतिष्ठापितत्वात् । अयं त्वत्र विद्यते विशेषः, सगुणा हि ब्रह्मविद्या छान्दोग्ये उपदिश्यते 'अथ य इहात्मानमनुविद्य व्रजन्त्येतांश्च सत्यान्कामान्' (छा० ८-१-६) इत्यात्मवत्कामानामपि वेद्यत्वश्रवणात् । वाजसनेयके तु निर्गुणमेव परं ब्रह्मोपदिश्यमानं दृश्यते 'अत ऊर्ध्वं विमोक्षाय ब्रूहि' (बृ० ४-३-१४), 'असङ्गो ह्ययं पुरुषः' (बृ० ४-३-१५) इत्यादिप्रश्नप्रतिवचनसमन्वयात् । वशित्वादि तु तत्स्तुत्यर्थमेव गुणजातं वाजसनेयके संकीर्त्यते । तथा चोपरिष्टात् 'स एष नेति नेत्यात्मा' (बृ० ३-९-२६) इत्यादिना निर्गुण-

---

रूपभेदेन भेदान्निर्गुणविद्यायां गुणोपसंहारस्य फलाभावाच्चानुपसंहार इति बहिरेव प्राप्ते सिद्धान्तयति—तत्रेदमित्यादिना । एवं विद्याभेदे स्फुटे कथं गुणोपसंहारः, तत्राह—

---

ऐसा पूर्वपक्ष होने पर सिद्धान्ती कहते हैं कि दोनों ही स्थलों में एक ही विद्या है। श्रुति में आये हुये सत्यकामादि के लिए सूत्र में कामादि शब्द का प्रयोग उसी प्रकार किया गया है जैसे लोक में देवदत्त को दत्त और सत्यभामा को भामा भी कहते हैं। अतः छान्दोग्य में हृदयाकाश के लिए जो सत्यकामत्वादि गुणसमुदाय दीखते हैं उनका उपसंहार **'स वा एष महानज आत्मा'** इस बृहदारण्यक में कहे गये आत्मा के साथ होता है । और जो वाजसनेयक में वशित्वादि गुण दीखते हैं उनका सम्बन्ध **'एष आत्माऽपहतपाप्मा'** इस छान्दोग्य में कही गयी विद्या के साथ होता है क्योंकि आयतन आदि समान ही दोनों स्थलों में दीख पड़ते हैं। दोनों ही उपनिषदों में हृदय आयतन एक जैसा कहा गया है और वेद्य ईश्वर भी समान ही है, उसे लोक मर्यादा की रक्षारूप प्रयोजनवाला होने के कारण सेतु भी कहा गया है; ऐसे ही अनेकों सादृश्य दोनों में दीखते हैं। शङ्का—छान्दोग्य में हृदयाकाश के लिए कुछ विशेष गुणयोग भी दीखता है, वैसे ही बृहदारण्यक के आकाशाश्रय ब्रह्म में भी कुछ विशेष गुण दिखाई पड़ते हैं; अतः दोनों में सर्वथा सादृश्य नहीं है । समाधान—यह शङ्का ठीक नहीं क्योंकि **'दहर उत्तरेभ्यः'** इस सूत्र की व्याख्या में सिद्धान्त किया गया है कि छान्दोग्य में भी आकाश शब्द ब्रह्मवाचक ही है। किन्तु यहाँ पर यह भेद अवश्य है कि छान्दोग्य में सगुण ब्रह्मविद्या का उपदेश है, उसमें 'जो इस मानवशरीर में आत्मा को तथा इन सत्यकामनाओं को जानकर परलोकगामी होते हैं' इस वाक्य द्वारा आत्मा की भाँति कामादि में भी वेद्यत्व सुना जाता है; किन्तु वाजसनेयक में निर्गुण परब्रह्म का ही उपदेश है, वहाँ पर 'इसके आगे मोक्ष के लिए ही आप हमें पुनः उपदेश करें' 'क्योंकि यह पुरुष असङ्ग है' इत्यादि प्रश्नोत्तर का समन्वय होने के कारण वशित्वादि गुणसमुदाय बृहदारण्यक में इस निर्गुण विद्या की स्तुति के लिए ही कहे गये हैं। इसीलिए **'स एष नेति नेत्यात्मा'** इत्यादि वाक्य द्वारा निर्गुण ब्रह्म में ही उपसंहार किया गया है। उस निर्गुण और सगुण ब्रह्म का

## २६. आदराधिकरणम् (सू० ४४)

## (३९९) आदरादलोपः ॥४०॥

न लुप्यते लुप्यते वा प्राणाहुतिरभोजने। न लुप्यतेऽतिथेः पूर्वं भुञ्जीतेत्यादरोक्तितः।
भुज्यर्थान्नोपजीवित्वात्तल्लोपे लोप इष्यते। भुक्तिपक्षे पूर्वभुक्त्यावादरोऽप्युपपद्यते॥

मेव ब्रह्मोपसंहरति। गुणवतस्तु ब्रह्मण एकत्वाद्विभूतिप्रदर्शनायायं गुणोपसंहारः सूत्रितो नोपासनायेति द्रष्टव्यम् ॥३९॥

छान्दोग्ये वैश्वानरविद्यां प्रकृत्य श्रूयते—'तद्यद्भक्तं प्रथममागच्छेत्तद्धोमीयं स यां प्रथमामाहुतिं जुहुयात्तां जुहुयात्प्राणाय स्वाहा' (छा० ५-१९-१) इत्यादि। तत्र पञ्च

---

गुणवतस्त्विति। भिन्नविद्यास्थानामपि गुणानामायतनादिसाम्येन निर्गुणस्थले बुद्धिस्थानां स्तुत्यर्थमुपसंहारो युक्तः, ज्ञानस्तुतिप्रकर्षस्याकाङ्क्षितत्वात्, यत्र क्वचिद्दृष्टगुणैः स्तुतेः कर्तुं योग्यत्वात्। यद्यपि सगुणस्थसत्यकामादिषु निर्गुणस्थगुणा अन्तर्भूता एव तथापि नोपसंहारोक्तेर्वैयर्थ्यं निर्गुणस्ताबकत्वेन श्रुतगुणानामन्यत्राप्यध्येयत्वमिति शङ्कानिरासेनान्तर्भावदार्ढ्यार्थत्वादित्यनवद्यम् ॥३९॥

---

एकत्व होने के कारण निर्गुण ब्रह्मविद्या में विभूतिप्रदर्शन के लिए यह गुणोपसंहार बतलाया गया है, उपासना के लिए नहीं, ऐसा समझना चाहिए ॥३९॥

### २६. आदराधिकरण

१. **सङ्गति**—जैसे पिछले अधिकरण में सगुण और निर्गुण विद्या का भेद होने पर भी गुणोपसंहार स्तुति के लिये कहा गया था, वैसे ही भोजन के लोप होने पर भी पूर्वभोजन की स्तुति के लिए प्राणाग्निहोत्र का अलोप मानना चाहिए; इस प्रकार पूर्व के साथ इसकी दृष्टान्त सङ्गति है।

२. **विषय**—प्राणाग्निहोत्र के लोप एवं अलोप का विचार इस अधिकरण का विषय है।

३. **संशय**—छान्दोग्य की वैश्वानर विद्या में प्राणाग्निहोत्र सुना जाता है, क्या भोजन के लोप होने पर प्राणाग्निहोत्र का लोप होता है अथवा नहीं होता है ?

**पूर्वपक्ष**—'**पूर्वोऽतिथिभ्योऽश्नीयात्**' इस श्रुति में अतिथि भोजन से पूर्व अग्निहोत्र का विधान होने के कारण भोजन के लोप होने पर भी प्राणाग्निहोत्र का लोप नहीं होना चाहिए।

५. **सिद्धान्त**—'**तद्यद्भक्तं प्रथमागच्छेत् तद्धोमीयम्**' इस श्रुति से भोजन के निमित्त उपस्थित भात से ही प्राणाग्निहोत्र बतलाया गया है, अतः किसी कारण से भोजन का लोप होने पर प्राणाग्निहोत्र का लोप ही रहेगा। भोजन पक्ष में आदरवचन प्राणाग्निहोत्र के प्राथम्यविधान के लिए कहा गया है।

### आदरादलोपः (ललिता)

छान्दोग्य में वैश्वानर विद्या का प्रसङ्ग प्रारम्भकर सुना जाता है कि 'भोजन के समय जो अन्न पहले आवे उसका हवन करें। वह भोक्ता जो प्रथम आहुति देवे तो उसे, **प्राणाय स्वाहा**, इस मन्त्र को बोलकर मुख में अन्न डालना चाहिए।' इस वाक्य द्वारा वहाँ पर पञ्च प्राणाहुतियों का विधान है

**प्राणाहुतयो विहिताः । तासु च परस्तादग्निहोत्रशब्दः प्रयुक्तः 'य एतदेवं विद्वानग्निहोत्रं जुहोति' (छा० ५-२४-२) इति, 'यथेह क्षुधिता बाला मातरं पर्युपासते । एवं सर्वाणि भूतान्यग्निहोत्रमुपासते' (छा० ५-२४-५) इति च । तत्रेदं विचार्यते—किं भोजनलोपे लोपः प्राणाग्निहोत्रस्योतालोपः इति । तद्यद्भक्तमिति भक्तागमनसंयोगश्रवणाद्भक्तागमनस्य च भोजनार्थत्वाद्भोजनलोपे लोपः प्राणाग्निहोत्रस्येति । एवं प्राप्ते न लुप्येतेति तावदाह । कस्मात् ? आदरात् । तथाहि वैश्वानरविद्यायामेव जाबालानां श्रुतिः 'पूर्वोऽतिथिभ्योऽश्नीयात् । यथा ह वै स्वयमहुत्वाऽग्निहोत्रं परस्य जुहुयादेवं तत्' इत्यतिथिभोजनस्य प्राथम्यं निन्दित्वा स्वामिभोजनं प्रथमं प्रापयन्ती प्राणाग्निहोत्रे आदरं करोति । या हि न प्राथम्यलोपं सहते नतरां सा प्राथम्यवतोऽग्निहोत्रस्यलोपं सहेतेति मन्यते । ननु**

आदरादलोपः । अत्र यच्छब्दाग्निहोत्रशब्दाभ्यां संशयमाह—तत्रेदं विचार्यत इति । **वैश्वानरोपासकेनातिथिभोजनात्[१]प्राक्कार्यत्वेन विद्याङ्गप्राणाग्निहोत्रविचारात्पादसंगतिः । पूर्वपक्षे भोजनलोपेऽपि द्रव्यान्तरेण प्राणाग्निहोत्रानुष्ठानं, सिद्धान्ते तल्लोप इति भेदः । ननु यद्भक्तमिति यच्छब्देन भोजनाक्षिप्तं भक्तमनूद्य तद्धोमीयमिति [२]होमसंयोगविधानादाक्षेपकभोजनलोपे तदाक्षिप्तभक्ताश्रितहोमलोप इति सिद्धान्ती शङ्कते**—तद्यदिति । **निर्गुणस्योपास्तिलोपेऽपि स्तुत्यर्थगुणस्थैर्यवद्भोजनलोपेऽपि प्राणाग्निहोत्रस्यादरेण स्तुतिनिर्वाहार्थमलोप इति दृष्टान्तेन पूर्वपक्षसूत्रेण परिहरति**—एवं प्राप्त इति । **एवं तदिति स्वयं प्राणाग्निहोत्रमकृत्वातिथीनां तत्करणमित्यर्थः । उक्तं स्मारयित्वा परिहरति**—नन्वित्यादिना । **यथा कुण्डपायिसत्रगते मासाग्नि[३]होत्रेऽग्निहोत्रशब्दाद्गौणान्नित्याग्नि[४]होत्रवाचकान्नित्या-**

और आगे चलकर इन पञ्च प्राणाहुतियों को 'जो इसे इस प्रकार जानने वाला अग्निहोत्र करता है' इस वाक्य द्वारा तथा 'इस अग्निहोत्र (वैश्वानर विद्या के उपासक) को उपासना सभी प्राणी उसी प्रकार करते हैं जैसे लोक में क्षुधा से पीड़ित बालक सभी प्रकार से माता की उपासना करते हैं।' इत्यादि वाक्यों द्वारा भी अग्निहोत्र शब्द से कहा गया है । यहाँ पर यह विचार करना आवश्यक हो जाता है कि किसी कारणवश भोजन का लोप होने पर प्राणाग्निहोत्र का लोप होता है या नहीं। वहाँ पर यदि यह कहा जाय कि **'तद्यद्भक्तम्'** इस वाक्य के द्वारा भक्तागमनसंयोग सुने जाने के कारण और भात का आना भोजन के लिए होने से, भोजन का लोप होने पर प्राणाग्निहोत्र का लोप ही मानना चाहिए । ऐसा प्राप्त होने पर पूर्वपक्षी कहता है कि भोजन का लोप होने पर भी प्राणाग्निहोत्र का लोप नहीं होता क्योंकि वैश्वानर विद्या में जाबालश्रुति ने 'वैश्वानर उपासक को अतिथि से पूर्व भोजन करना चाहिए, अन्यथा स्वयं अग्निहोत्र न करके दूसरे का अग्निहोत्र कराने की भाँति यह हो जायेगा' इस वाक्य द्वारा अतिथिभोजन के प्राथम्य को निन्दा कर स्वामीभोजन को प्रथम बतलाती हुई प्राणाग्निहोत्र को आदर दिया है । जो श्रुति प्राथम्यलोप को भी नहीं सहन कर सकती है वह भला प्राथम्यविशिष्ट अग्निहोत्र का लोप कैसे सहन कर सकेगी, ऐसा हम (पूर्वपक्षी) मानते हैं। शङ्का—भोजन के लिए भात आने पर प्राणाग्निहोत्र का विधान होने के कारण भोजन

१. अनुष्ठेयत्वेन । २. होमेन सहासहाभक्तभक्तस्येति शेषः । ३. मासमग्निहोत्रं जुहोतीत्यत्र ।
४. शक्त्या वृत्त्येति शेषः ।

## (४००) उपस्थितेऽतस्तद्वचनात् ॥४१॥

भोजनार्थभक्तागमनसंयोगाद्भोजनलोपे लोपः प्रापितः । न, [२]तस्य द्रव्यविशेषविधानार्थत्वात् । [३]प्राकृते ह्यग्निहोत्रे पयःप्रभृतीनां द्रव्याणां नियतत्वादिहाप्यग्निहोत्रशब्दात्कौण्डपायिनामयनवत्[४]धर्मप्राप्तौ सत्यां भक्तद्रव्यैकतागुणविशेषविधानार्थमिद वाक्यं तद्यद्भक्तमिति । अतो गुणलोपे न मुख्यस्येत्येवं प्राप्तम् । भोजनलोपेऽप्यद्भिर्वाऽन्येन वा द्रव्येणाविरुद्धेन प्रतिनिधानन्यायेन प्राणाग्निहोत्रस्यानुष्ठानमिति ॥४०॥

अत उत्तरं पठति—

उपस्थिते भोजनेऽतस्तस्मादेव भोजनद्रव्यात्प्रथमोपनिपतितात्प्राणाग्निहोत्रं निर्वर्तयितव्यम्, कस्मात् ? तद्वचनात् । तथाहि—'तद्यद्भक्तं प्रथममागच्छेत्तद्धोमीयम्'

ग्निहोत्रधर्माणां पयोद्रव्यादीनां प्राप्तिस्तथेहापि प्राणाहुतिष्वग्निहोत्रशब्दवशात्पयोद्रव्यादीनामुत्सर्गतः प्राप्तौ सत्यां भोजनार्थभक्तद्रव्यविधिनापवादः कृतः, अतो भक्तविधेरपवादार्थत्वाद्भोजनलोपे भक्ताख्यगुणस्याङ्गस्य लोपेऽपि न मुख्यस्याग्निहोत्रस्य लोपः, अपवादाभावे उत्सर्गप्राप्तपय आदिना [९]तस्य निष्पत्तिसंभवादिति प्राप्तमित्यर्थः । 'गुणलोपे न मुख्यस्य' इति जैमिनिसूत्रम् । आधाने सन्ति [५]पवमानेष्टयस्तत्राग्नये पवमानाय पुरोडाशमष्टाकपालं निर्वपेदिति निर्वापः [६]श्रुतस्तदङ्गत्वेनाग्निहोत्रहवण्यां हवींषि निर्वपेदिति दर्शपूर्णमासाख्यप्रकृतौ विहिताग्निहोत्रहवण्यतिदेशेन प्राप्ता आधानकाले चा[७]ग्निहोत्राभावात्तस्या गुणभूताया लोपेऽपि मुख्यस्य निर्वापस्य न लोप इत्यर्थः । आरब्धनित्यादिकर्मणोऽवश्यानुष्ठेयत्वाच्छ्रुतद्रव्यालाभे प्रतिनिहितद्रव्येणापि कर्म कर्तव्यमिति प्रतिनिधिन्यायः ॥४०॥

सिद्धान्तयति—उपस्थितेऽतस्तद्वचनादिति । तद्धोमीयमिति तच्छब्देन भोजनार्थसिद्धभक्तमाश्रित्य होमविधानादित्यर्थः । सिद्धवद्भक्तोपनिपातः प्रकृतभक्तागमनं, तस्य तच्छब्देन परामर्शनेत्यर्थः ।

का लोप होने पर प्राणाग्निहोत्र का लोप ही होगा । समाधान (पूर्वपक्षी)—ऐसा कहना ठीक नहीं क्योंकि द्रव्यविशेष के विधान के लिए प्राणाग्निहोत्र कहा गया है । प्राकृत अग्निहोत्र में दुग्धादि द्रव्य नियत होने के कारण यहाँ भी अग्निहोत्र शब्द से कुण्डपायियों के अयन के समान उसके धर्म की प्राप्ति होने पर भातद्रव्यरूप गुणविशेष का विधान 'तद्यद् भक्तम्' यह वाक्य कर रहा है । अतः कथंचित् भातरूप गुण के लोप होने पर भी मुख्य पञ्चप्राणाहुति का लोप नहीं होता, यह सिद्ध हुआ । इसलिए भोजन के लोप होने पर भी जल से या अन्य किसी अविरुद्ध द्रव्यरूप प्रतिनिधि से प्रानाग्निहोत्र का विधान कर लेना चाहिए । (यह पूर्वपक्ष सूत्र है) ॥४०॥

उपस्थितेऽतस्तद्वचनात् (ललिता)

ऐसा पूर्वपक्ष होने पर सिद्धान्ती अग्रिम सूत्र से कहता है कि भोजन के उपस्थित होने पर उसी प्रथमप्राप्त भोजनद्रव्य से प्राणाग्निहोत्र का सम्पादन करना चाहिए क्योंकि ऐसा ही वचन है । 'तद्यद्भक्तं प्रथमागच्छेत्तद्धोमीयम्' इस वाक्य द्वारा श्रुति निर्विवाद की भाँति भात की प्राप्ति बतलाते हुए

१. होमेन सह । २. भोजनार्थभक्तद्रव्यसंयोगविधानस्य । ३. प्राकृतत्व मुख्यत्वम् । ४. मुख्याग्निहोत्र । ५. अग्निहोत्रस्य । ६. इमाश्च दर्शपूर्णमासविकृतयः । ७. निर्वाप । ८. अग्निहोत्रहवन्याश्च सुतरामभावात् । ९. घृतव्रीह्यादि ।

(छा० ५-१९-१) इति । सिद्धवद्भक्तोपनिपातपरामर्शेन [1]परार्थद्रव्यसाध्यतां प्राणाहुतीनां विदधाति । [2]ता अप्रयोजकलक्षणापन्नाः सत्यः कथं भोजनलोपे द्रव्यान्तरं प्रतिनिधापयेयुः । न चात्र प्राकृताग्निहोत्रधर्मप्राप्तिरस्ति । कुण्डपायिनामयने हि मासमग्निहोत्रं जुहोतीति [3]विध्युद्देशगतोऽग्निहोत्रशब्दस्तद्वद्भावं विधापयेदिति युक्ता तद्धर्मप्राप्तिः । इह पुनरर्थवादगतोऽग्निहोत्रशब्दो न तद्वद्भावं विधापयितुमर्हति । तद्धर्मप्राप्तौ चाभ्युपगम्यमानायामग्न्युद्धरणादयोऽपि प्राप्येरन्, नचास्ति सम्भवः । अग्न्युद्धरणं तावद्धोमाधिकरणभावाय, न चा[5]यमग्नौ होमो भोजनार्थताव्याघातप्रसङ्गात् । भोजनार्थोपनीत[6]द्रव्यसंबन्धाच्चास्य एवैष होमः । तथाच जाबालश्रुतिः पूर्वोऽतिथिभ्योऽश्नीयादित्यास्याधारामेवेमां होमनिर्वृत्तिं दर्शयति । अत एव [7]चेहापि सांपादिकान्येवाग्निहोत्राङ्गानि दर्शयति—'उर एव

---

आश्रित्य विहिताहुतीनामाश्रयलोप एव न द्रव्यान्तराक्षेपकत्वं, यथा क्रतुप्रयुक्ताऽऽप्रणयनाश्रितस्य गोदोहनस्य क्रतुलोप लोपो न त्वाश्रयान्तरप्रयोजकत्वं तथेति फलितमाह—ता इति । यदुक्तमग्निहोत्रशब्दाद्द्रव्यान्तरप्राप्तिरिति, तत्राह—न चात्रेति । तद्वद्भावो नित्याग्निहोत्रसादृश्यमर्थवादस्थशब्दस्य स्तुतित्वेनोपपत्तेरित्यर्थः । धर्मप्रापकत्वे दोषमाह—तद्धर्मप्राप्तौ चेति । अत एवेति । तद्धर्मप्राप्त्यभावादेवेत्यर्थः प्राप्तौ संपादनं वृथा स्यादिति भावः । मुख्याग्निहोत्राङ्गानि संपाद्यन्ते चेत्कथं तदनङ्ग वेदिरत्र

---

प्राणाहुति में परार्थद्रव्यसाध्यता बतलाती है । भात की प्राप्ति भोजनार्थ है, न कि प्राणाहुति निमित्त है, अतः भोजन करना होगा तो पात्र में भोजन आयेगा और उस स्थिति में भोजन से पूर्व प्राणाहुति का विधान है । ऐसी स्थिति में वे प्राणाहुतियाँ अप्रयोजक है, वे भोजनलोप होने पर द्रव्यान्तर की उपस्थापक कैसे हो सकेंगी । और यहाँ पर प्राकृत अग्निहोत्र के धर्म की प्राप्ति भी नहीं है क्योंकि कुण्डपायियों के अयन में 'मासमग्निहोत्रं जुहोति' यह विधि-उद्देशगत अग्निहोत्र शब्द तद्भाव का विधान करा सकता है, इसलिए तद्धर्म की प्राप्ति कहना युक्त है; किन्तु यहाँ पर अर्थवादस्थ अग्निहोत्र शब्द तद्भाव का विधायक नहीं हो सकता । कथञ्चित् अग्निहोत्र धर्म की प्राप्ति स्वीकार करने पर अग्नि-उद्धरणादि धर्म भी प्राप्त होने लग जायेंगे; पर अग्नि-उद्धरण यहाँ प्राणाग्निहोत्र के प्रसङ्ग में सम्भव नहीं है क्योंकि अग्न्याधान होमाधिकरण के लिए होता है अर्थात् जहाँ शाकल्यादि की आहुतियाँ डाली जाती हैं वहाँ पर अग्नि का आधान होता है, किन्तु प्राणाहुति बाह्य-अग्नि में नहीं होती । बाह्य अग्नि में होम मानने पर भोजनार्थता का व्याघात भी होने लग जायेगा, यह प्राणाहुतिरूप होम तो भोजन के लिए प्राप्त द्रव्य से सम्बन्ध रखता है । इसीलिए जाबाल श्रुति 'वैश्वानर विद्या के उपासक अतिथियों से पूर्व भोजन करे' इस प्रकार इस होमसम्पादन का आधार मुख को ही बतलाती है । इसीलिए यहाँ पर साम्पादिक अग्निहोत्राङ्ग को ही श्रुति दिखलाती है—'उर (छाती) ही वेदी है, लोम बर्हि है, हृदय गार्हपत्य अग्नि, मन दक्षिणाग्नि और मुख आहवनीय

---

१. भोजनार्थभक्ताख्यद्रव्यसाध्यताम् । २. प्राणाहुतयः । ३. विध्यभिन्नचोदनाघटकः । ४. मुख्याग्निहोत्रतुल्यत्वम् । ५. भोजनाख्यो होम । ६. द्रव्यस्य भक्तस्य होमेन सह संबन्धात् । ७. प्राणाग्निहोत्रे ।

## २७. तन्निर्धारणाधिकरणम् (सू० ४२)

नित्या अङ्गावबद्धाः स्युः कर्मस्वनियता उत । पर्णवत्क्रतुसम्बन्धो वाक्यान्नित्यास्ततो मताः ।
पृथक्फलश्रुतेर्नेता नित्या गोदोहनादिवत् । उभौ कुरुत इत्युक्तं कर्मोपास्यनुपासिनोः ॥

**वेदिर्लोमानि बर्हिर्हृदयं गार्हपत्यो मनोऽन्वाहार्यपचन आस्यमाहवनीयः' (छा० ५-१८-२) इति । वेदिश्रुतिश्चात्र स्थण्डिलमात्रोपलक्षणार्था द्रष्टव्या । मुख्याग्निहोत्रे वेद्यभावात् । तदङ्गानां चेह संपिपादयिषितत्वात् । भोजनेनैव च कृतकालेन [१]संयोगान्नाग्निहोत्रकालावरोधसंभवः । एवमन्येऽप्युपस्थानादयो धर्माः केचित्[२]कथंचिद्विरुध्यन्ते । तस्माद्भोजनपक्ष एवैते [३]मन्त्रद्रव्य[४]देवतासंयोगात्पञ्च होमा निर्वर्तयितव्याः । यस्त्वादरदर्शनवचनं तद्भोजनपक्षे प्राथम्यविधानार्थम् । न ह्यस्ति वचनस्यातिभारः । न त्वनेना[५]स्य नित्यता शक्यते दर्शयितुम् । तस्माद्भोजनलोपे लोप एव प्राणाग्निहोत्रस्येति ॥४१॥**

---

संपाद्यते तत्राह—वेदिश्रुतिश्चेति । मुख्याग्निहोत्रस्याग्न्युद्धरणवत्सायंप्रातःकालद्वयस्यापि न प्राप्ति-रित्याह—भोजनेनेति । [१]उपस्थानपरिस्तरणादयोऽप्यग्न्यभावान्न प्राप्नुवन्तीत्याह—एवमिति । यस्मात्त-द्धर्मप्राप्त्यभावस्तस्माद्भोजनद्रव्येणैव होम इत्युपसंहारः । प्राणाय स्वाहा इत्यादयो मन्त्राः । ननु स्वामिभोजनस्योत्तरकालत्वं श्रुत्यादिविहितं कथं पूर्वोऽतिथिभ्योऽश्नीयादिति वचनेन बाध्यते तत्राह—न ह्यस्तीति । उपासकान्यस्वामिविषयमुत्तरकालत्वविधानमित्यर्थः । न त्विति प्राथम्यमात्रेणेत्यर्थः । प्राणोपासकस्य प्राप्तेभोजनेप्राथम्यार्थतयादरस्यान्यथासिद्धो फलितमाह—तस्मादिति ॥४१॥

---

अग्नि है ।' वेदीश्रुति यहाँ पर स्वाभाविक स्थण्डिलमात्र का उपलक्षण समझना चाहिए क्योंकि मुख में होने वाले अग्निहोत्र में वेदी का अभाव है, केवल उसके अङ्गों का ही यहाँ पर सम्पादन करना इष्ट है । सायं-प्रातः कालद्वय में होने वाली आहुति भी इसमें नहीं होती है, भोजन से ही तदुक्त काल का सम्बन्ध होने के कारण अग्निहोत्र के सदृश कालावरोध भी नहीं है । ऐसे ही उपस्थान, परि-स्तरण, अन्य भी कुछ धर्म इस प्राणाहुति में विरुद्ध ही पड़ते हैं । अतः भोजन पक्ष में ही ये पञ्चप्राणा-हुतियाँ मन्त्र, द्रव्य और देवता संयोग के कारण सम्पादनीय हैं । और जो आप ने कहा था कि प्राणा-ग्निहोत्र के लिए आदरसूचक श्रुति वाक्य है, वह तो भोजनपक्ष में प्राथम्यविधान के लिए है । श्रुति-वचन के लिए कोई अतिभार नहीं है अर्थात् भोजन के लिए यदि भात परोसा जाता हो तो पहले पञ्चप्राणाहुति करनी चाहिए और यदि नहीं परोसा जाता हो अथवा भोजन का लोप हो तो पञ्च-प्राणाहुति का भी लोप ही समझना चाहिए, यही इस श्रुति का तात्पर्य है । इससे प्राणाग्निहोत्र में नित्यता नहीं दिखला सकते । इसीलिए भोजन का लोप होने पर प्राणाग्निहोत्र का लोप होना सुनिश्चित है ॥४१॥

### २७. तन्निर्धारणाधिकरण

१. सङ्गति—पूर्वाधिकरण में अनित्य भोजनाश्रित प्राणाग्निहोत्र को जैसे अनित्य कहा था ऐसे ही

---

१. प्राणाग्निहोत्रस्येतिशेषः । २. अग्न्यभावादित्यर्थः । ३. भोजनार्थभक्ताख्यं द्रव्यम् । ४. देवता प्राणः ।
५. प्राणाग्निहोत्रस्य । ६. स्तवन ।

## (४०१) तन्निर्धारणानियमस्तद्दृष्टेः पृथग्घ्यप्रतिबन्धः फलम् ॥४२॥

सन्ति कर्माङ्गव्यपाश्रयाणि विज्ञानानि—'ओमित्येतदक्षरमुद्गीथमुपासीत' (छा० १-१-१) इत्येवमादीनि । किं तानि नित्यान्येव स्युः कर्मसु पर्णमयीत्वादिवदुतानित्यानि गोदोहनादिवदिति विचारयामः । किं तावत्प्राप्तं—नित्यानीति । कुतः ?—प्रयोगवचनपरिग्रहात् । 'अनारभ्याधीतान्यपि ह्येतान्युद्गीथादिद्वारेण क्रतुसम्बन्धात्क्रतुप्रयोगवचने-

तन्निर्धारणा । उभयथा दृष्टान्तदर्शनात्संशयमाह—किं तानीति । यथाऽनारभ्याधीतपर्णमयीत्वं जुहूद्वारा क्रत्वङ्गतया कर्मसु नित्यं प्रयुज्यते, तथाङ्गाश्रितोपासनान्युद्गीथादिद्वाराऽङ्गतया नित्यानि, उत क्रत्वङ्गाप्प्रणयनाश्रयो गोदोहनसंयोगः पशुफलार्थत्वादनित्यत्वेन यथा प्रयुज्यते यथा वा पश्वङ्गयूपाश्रयं बैल्वत्वमन्नाद्यफलत्वादनित्यं तथा कर्मसमृद्ध्यादिफलकत्वादुपासनान्यनङ्गत्वेनानित्यानीति संशयार्थः । पूर्वपक्षे उपासनानां प्रयोगनित्यत्वं, सिद्धान्ते त्वनित्यत्वमिति फलभेदः । अनित्यभोजनाश्रयप्राणाग्निहोत्रस्यानित्यत्ववन्नित्यकर्माङ्गोपास्तीनां नित्यत्वमिति प्रत्युदाहरणदृष्टान्तेन पूर्वपक्षमाह—किं तावदिति । उपासनानि कर्माङ्गानि, अफलत्वे सति कर्माङ्गाश्रितत्वात्पर्णमयीत्वादिवत् ।

यहाँ पर नित्यकी अङ्गभूत उपासनाओं में नित्यत्व बतलाने के लिए दृष्टान्त सङ्गति के कारण यह अधिकरण प्रारम्भ हुआ है ।

२. **विषय**—इस अधिकरण में नित्यकर्माङ्गाश्रित उपासनाओं को नित्यता पर विचार किया गया है ।

३. **संशय**—क्या नित्यकर्माङ्ग उपासना पर्णता की भाँति नित्य हैं अथवा गोदोहन की भाँति अनित्य है ।

४. **पूर्वपक्ष**—अनारभ्याधीत होने के कारण वे कर्माङ्ग उपासनायें नित्य हैं । जिस प्रकार 'यस्य पर्णमयी जुहूर्भवति' यह वाक्य अनारभ्याधीत होने के कारण सभी क्रतु के साथ पर्णता का सम्बन्ध बतलाता है, ऐसे ही कर्माङ्ग उपासना भी नित्य ही है ।

५. **सिद्धान्त**—नित्यकर्माङ्ग उपासना का फल पृथक् सुना गया है, इसलिए गोदोहनपात्र से जलाहरण की भाँति वह नित्य नहीं है, वह तो उपासक की इच्छा पर आधारित है । उपासना करे या न करे, कर्म तो नित्य करना ही चाहिए । अतः नित्यकर्म के आश्रित उपासना नित्य नहीं है ।

**तन्निर्धारणानियमस्तद्दृष्टेः पृथग्घ्यप्रतिबन्धः फलम् (ललिता)**

'ॐ इस अक्षर की उद्गीथदृष्टि से उपासना करे' इत्यादि कर्माङ्गाश्रित उपासनायें अनेकों हैं । क्या वे उपासनायें कर्मों में पर्णमयीत्वादि की भाँति नित्य ही हैं या गोदोहन आदि की भाँति अनित्य हैं, ऐसा हम विचार करते हैं । कर्मानुष्ठान के समय जलाहरण के लिए पर्णमयी चमस पात्र का होना अनिवार्य है, किन्तु उसी के मध्य में यजमान यदि पशुफल की आकांक्षा करता हो तो गोदोहन पात्र से जलाहरण का विधान है, ऐसा **चमसेन अपप्रणयेत् गोदोहनेन पशुकामः'** इस वाक्य द्वारा कहा गया है । ऐसे ही अङ्गाश्रित उक्त उपासनाओं के सम्बन्ध में भी विचार उत्पन्न होता है कि पर्णमयीत्व की भाँति ये उपासनायें कर्म के नित्य अङ्ग हैं अथवा गोदोहनादि की भाँति अनित्य हैं । इस पर पूर्वपक्ष का कहना है कि ये उपासनायें नित्यकर्माङ्ग हैं क्योंकि प्रयोगवाक्य ऐसा ही देखा

१. अंगप्रधानसंबन्धबोधकविनियोगविधिना परिग्रहात्तदेवाह्यनारभ्येति । २. गोदोहनस्य क्रतुना संयोग इत्यर्थः ।

नैवाङ्गान्तरवत्संस्पृश्यन्ते । यत्त्वेषां स्ववाक्येषु फलश्रवणम्। 'आपयिता ह वै कामानां भवति' (छा० १-१-७) इत्यादि, तद्वर्तमानापदेशरूपत्वादर्थवादमात्रमेवापापश्लोकश्रवणा-दिवन्न फलप्रधानम् । तस्माद्यथा 'यस्य पर्णमयी जुहूर्भवति न स पापं श्लोकं शृणोति' [1]इत्येवमादीनाम[2]प्रकरणपठितानामपि [3]जुह्वादिद्वारेण क्रतुप्रवेशात्स्वप्रकरणपठितवन्नित्यतैव-मुद्गीथाद्युपासनानामपीति ।

एवं प्राप्ते ब्रूमः—तन्निर्धारणानियम इति । यान्येतान्युद्गीथादिकर्मगुणयाथात्म्य-निर्धारणानि रसतम आप्तिः समृद्धिर्मुख्यप्राण आदित्य इत्येवमादीनि नैतानि नित्यवत्कर्मसु नियम्येरन् । कुतः ?—तद्दृष्टेः । तथा ह्यनियतत्वमेव जातीयकानां दर्शयति श्रुतिः 'तेनोभौ कुरुतो यश्चैतदेवं वेद यश्च न वेद' (छा० १-१-१०) इत्यविदुषोऽपि क्रियाभ्यनुज्ञानात् ।

---

तथा चाङ्गतया प्रयोगविधिना नित्येन प्रयुज्यन्त इति प्राप्ते सिद्धान्तसूत्रं व्याचष्टे—यानीत्या-दिना । उद्गीथादयः कर्मणां गुणाः अङ्गानि तेषां याथात्म्यं रसतमत्वादिकं तन्निर्धारणान्युपासनानि यानि तानि कर्मसु नित्यपर्णमयीत्वादिवन्न नियम्येरन्नित्यर्थः । एषां कर्माङ्गत्वे तद्धीनस्याविदुषः कर्म न स्यादङ्गलोपात्, तस्मादविदुषोऽपि कर्मकर्तृत्वश्रुति[6]लिङ्गैरङ्गत्वानुमानबाध इत्याह—तद्दृष्टेरिति । तस्यानियमस्य दर्शनादित्यर्थः । तां चेदविद्वान्प्रस्तोष्यसि मूर्धा ते व्यपतिष्यतीति चाक्रायणेनर्त्विजा-

---

जाता है । किसी प्रकरणविशेष में न पढ़े जाने के कारण भी ये उपासनायें उद्गीथादि द्वारा क्रतु से सम्बन्धित हैं । जैसे क्रतुप्रयोगवाक्य द्वारा अन्य अङ्गों का सम्बन्ध याग के साथ होता है, ऐसे ही उद्गीथादि द्वारा क्रतु से सम्बन्धित होने के कारण ये उपासनायें भी कर्म से सदा जुड़ी हुई हैं । और जो इन उपासनाओं के बोधकवाक्यों में 'यह उपासक सभी कामनाओं का प्रापक हो जाता है' इत्यादि वाक्य द्वारा इनका फल सुना गया है वह भवति क्रिया में वर्तमान अर्थ का बोधक लट् लकार होने के कारण अर्थवादमात्र ही है । जैसे अपापश्लोक श्रवणादि अर्थवादमात्र है, ऐसे ही इस फलश्रवण को भी अर्थवादमात्र ही समझना चाहिए, फलप्रधान यह वाक्य नहीं है । अतः 'जिस यजमान का जुहू पात्र पर्णमयी होता है वह पापसमुदाय का स्पर्श नहीं करता' इत्यादि बिना किसी प्रकरण के पढ़े हुए विषय का भी जुहू आदि द्वारा क्रतु में प्रवेश हो जाने के कारण अपने प्रकरण में पठित अङ्ग की भाँति जैसे नित्य माने गये हैं, वैसे ही पूर्वोक्त उद्गीथादि उपासनायें भी कर्म के नित्य अङ्ग हैं ।

ऐसा पूर्वपक्ष होने पर हम सिद्धान्ती कहते हैं कि जो ये उद्गीथादि कर्म के याथात्म्य का निर्धारण करने वाले 'रसतम की प्राप्ति, समृद्धि, मुख्य प्राण, आदित्य' इत्यादि पदार्थ हैं ये यागादि कर्मों में नित्य अनुष्ठेय नहीं हैं क्योंकि ऐसे पदार्थों को श्रुति अनित्य बतलाती है । इसीलिए श्रुति 'कर्मानुष्ठान दोनों ही करते हैं, जो उपासना करते हैं और जो नहीं करते हैं' इस वाक्य द्वारा अनुपासक के लिए भी

---

१. पर्णतावत् । २. आदिना यदाऽक्ते चक्षुरेव भ्रातृव्यस्य वृङ्क्ते यत्प्रयाजानुयाजा इज्यन्ते वर्म वा एतद्यज्ञस्य क्रियत इत्यादि गृह्यते । ३. अनारभ्याधीतानाम् । ४. आदिना कर्तृग्रहणम् । ५. कर्माङ्गव्यपाश्रयाणां विज्ञानानाम् । ६. लिङ्गं नु कर्मणांधलवत्व वक्ष्यते ।

'प्रस्तावादिदेवताविज्ञानविहीनानामपि प्रस्तोत्रादीनां याजनाध्यवसानदर्शनात् 'प्रस्तोतर्या देवता प्रस्तावमन्वायत्ता तां चेदविद्वान्प्रस्तोष्यसि' (छा० १-१०-९), 'तां चेदविद्वानुद्गास्यसि' (छा० १-१०-१०), 'तां चेदविद्वान्प्रतिहरिष्यसि' (छा० १-१०-११) इति च। [2]अपि चैवंजातीयकस्य कर्मव्यपाश्रयस्य विज्ञानस्य पृथगेव कर्मणः फलमुपलभ्यते कर्मफलसिद्धयप्रतिबन्धस्तत्समृद्धिरतिशयविशेषः कश्चित् 'तेनोभौ कुरुतो यश्चैतदेवं वेद यश्च न वेद। नाना तु विद्या चाविद्या च यदेव विद्यया करोति श्रद्धयोपनिषदा तदेव वीर्यवत्तरं भवति' (छा०१-१-१०) इति । तत्र नाना त्विति विद्वदविद्वत्प्रयोगयोः पृथक्करणाद्वीर्यवत्तरमिति च तरप्प्रत्ययप्रयोगाद्विद्याविहीनमपि कर्म वीर्यवदिति गम्यते, तच्चानित्यत्वे विद्याया उपपद्यते, नित्यत्वे तु कथं तद्विहीनं कर्म वीर्यवदित्यभ्यनुज्ञायेत, सर्वाङ्गोपसंहारे हि वीर्यवत्कर्मेति स्थितिः । तथा लोकसामादिषु प्रतिनियतानि प्रत्युपासनं फलानि

माक्षिप्तत्वादनुपासकानामपि कर्मप्रयोगोऽस्तीत्याह—प्रस्तावादीति । उपास्तीनां कर्मफलात् पृथक्फलश्रुतेर्न कर्माङ्गत्वमित्याह—अपि चेति । तेनोमित्यक्षरेण यश्चैतदक्षरमेवं रसतमत्वादिरूपेण वेदोपास्ते यश्च न वेद तावुभौ कर्म कुरुत एव यद्यपि तथापि तु विद्याविद्ययोर्नानात्वं भिन्नफलत्वम् । दृष्टं हि मणिविक्रये ज्ञानाज्ञानाभ्यां वणिक्[3]शबरयोः फलवैषम्यं, तस्माद्यदेव कर्म विद्ययोद्गीथाद्युपास्त्या श्रद्धयास्तिक्यबुद्धयोपनिषदा रहस्यदेवताध्यानेन करोति तदेव कर्म फलातिशयवदित्यर्थः । कर्मणो वीर्यवत्त्वं नाम फलवत्त्वं विद्याहीनस्यापि गम्यमानं विद्याया अनङ्गत्वे लिङ्गमिति भावः । साम्नि लोकादिदृष्ट्युपासनेषु कर्मसमृद्ध्यतिरिक्तलोकादिफलश्रुतेश्च नाङ्गत्वमित्याह—तथेति । अस्मै विदुषे

यागादि क्रिया की अनुज्ञा देती है । प्रस्तावादि के देवता के विज्ञान से शून्य भी प्रस्तोतादि ऋत्विजों को यागानुष्ठान कार्य कराते देखा गया है—'उषस्ति चाक्रायण ने कहा कि 'हे प्रस्तोता ! जो देवता प्रस्तावभक्ति में अनुगत है यदि उन्हें जाने बिना ही तुम प्रस्ताव करोगे', 'उन्हें जाने बिना यदि उद्गान करोगे' और 'उन्हें जाने बिना यदि प्रतिहार करोगे' (तो तुम्हारा मस्तक गिर जायेगा) इन वाक्यों से अनुपासक का भी याजनादि में अधिकार सिद्ध होता है । इसके अतिरिक्त ऐसे कर्माश्रित उपासना का कर्मफलसिद्धि में प्रतिबन्धाभाव, कर्म की समृद्धि इत्यादि कुछ अतिशयविशेष पृथक् ही फल देखा जाता है । इसीलिए तो कहा है कि 'दोनों ही प्रकार के साधक कर्म करते हैं जो इस प्रकार जानकर उपासना करते हैं और जो नहीं करते हैं क्योंकि कर्म और उपासना नाना है, जो श्रद्धा, रहस्यज्ञान और उपासनासहित कर्म करता है उसके द्वारा किया गया कर्म अधिक शक्तिशाली होता है ।' वहाँ पर 'नाना तु' इस विशेषण द्वारा उपासक और अनुपासक के प्रयोग का पृथक् बतलाने के कारण उपासनासहित किये गये कर्म को वीर्यवत्तर कहा है । इस वाक्य में तरप् प्रत्यय का प्रयोग होने से उपासनारहित कर्म भी वीर्यवत् जान पड़ता है । इससे कर्माङ्ग उपासनाओं में अनित्यत्व सिद्ध होता है, इन उपासनाओं को नित्य मानने पर तो उपासनाहीन कर्म को वीर्यवत कहकर कैसे सम्बोधित कर सकते हैं क्योंकि सभी अङ्गों का पूर्णरूप से अनुष्ठान करने पर ही कर्मवीर्यवत् होता है ऐसी कर्मशास्त्र की मर्यादा है । वैसे ही लोकसामादियों में प्रत्येक उपासनाओं के प्रतिनियत फल कहे गये

१. प्रस्तावःसामभक्तिरादिनोदगीथ प्रतिहारयोर्ग्रहः तासां देवताः प्राणादित्याम्नाख्याः । २. अवशिष्टसूत्रावयवं व्याचष्टे अपि चेति । ३. भिल्ल ।

'शिष्यन्ते 'कल्पन्ते हास्मै लोका ऊर्ध्वाश्चावृत्ताश्च' (छा०२-२-३) इत्येवमादीनि। न चेदं फलश्रवणमर्थवादमात्रं युक्तं प्रतिपत्तुम्, तथा हि गुणवाद आपद्येत, फलोपदेशे तु मुख्यवादोपपत्तिः, प्रयाजादिषु त्वितिकर्तव्यताकाङ्क्षस्य क्रतोः प्रकृतत्वात्तादर्थ्ये सति युक्तं फलश्रुतेरर्थवादत्वम्, तथाऽनारभ्याधीतेष्वपि पर्णमयीत्वादिषु, नहि पर्णमयीत्वादीनामक्रियात्मकानामाश्रयमन्तरेण फलसंबन्धोऽवकल्पते, गोदोहनादीनां हि प्रकृताप्प्रणयनाद्याश्रयलाभादुपपन्नः फलविधिः। तथा बल्वादीनामपि प्रकृतयूपाद्याश्रयलाभादुपपन्नः फलविधिः, न तु पर्णमयीत्वादिष्वेवंविधः कश्चिदाश्रयः प्रकृतोऽस्ति, वाक्येनैव

कल्पन्ते भोगाय समर्था भवन्ति भूमेरूर्ध्वा लोका आवृता अधस्तनाश्चेत्यर्थः। तथा हि गुणवाद इति। फलश्रुतेरर्थवादमात्रत्वे स्तुतिलक्षणा स्यात, सा न युक्ता, मुख्यवृत्त्या फलपरत्वसंभवात्। प्रयाजानुयाजकर्मणां तु प्रकरणाद्दर्शाद्यङ्गत्वलाभाद्भ्रातृव्याभिभूतिफलश्रुतेरगत्या स्तुतिलक्षकत्वं, यद्यपि पर्णमयीत्वादीनामङ्गत्वबोधकं प्रकरणं नास्ति तथापि तेषु फलश्रुतेः स्तुतित्वं, तेषामक्रियात्वेन क्रियासबन्धं विना फलहेतुत्वानुपपत्तेरतस्तेषां फलार्थक्रियापेक्षितत्वात्क्रतोश्च जुहूप्रकृतिद्रव्याकाङ्क्षितत्वात्पर्णमयी जुहूरित्यादिवाक्येनैव प्रकृतिद्रव्यार्पकेण जुहूद्वारा संनिहितक्रत्वङ्गत्वसिद्धेर्युक्तं फलश्रुतेरर्थवादत्वमिति भावः। अक्रियात्मकगोदोहनादेरपि फलश्रुतिरर्थवादः स्यादत आह—गोदोहनादीनां हीति। यदप: प्रणयेत्तत्पशुकामस्य सतो गोदोहनेन ब्रह्मवर्चसकामस्य कांस्येनेतिफलार्थविधिरेव नार्थवादः गोदोहनादेः क्रत्वनाकाङ्क्षितत्वेनाङ्गत्वाभावात्, चमसेन निराकाङ्क्षक्रियासंबन्धितया स्वफलसाधकत्वसंभवात्। तथा 'खादिरत्वेन निराकाङ्क्षक्रत्वङ्गयूपमाश्रित्य बल्वमन्नाद्यकामस्य खादिरं वीर्यकामस्येति फलार्थविधिरेवार्थः। पर्णमयीत्वादिषु फलविधिः किं न स्यादत आह—न त्विति। एवंविधो यूपादिवन्निराकाङ्क्ष इत्यर्थः। जुहूरेवाश्रय इत्यत आह—वाक्येनेति। जुह्वाः प्रकृतिद्रव्यापेक्षित्वादनेनैव वाक्येन क्रत्वङ्गतया जुहूप्रकृतिद्रव्यसंबन्धो विधेयः पश्चान्निराकाङ्क्ष जुहूमाश्रित्य

हैं कि 'उस उपासक के लिए ऊपर और नीचे के सभी लोक फल देने में समर्थ हो जाते हैं' इत्यादि और इस फलश्रवण को अर्थवादमात्र कहना ठीक नहीं क्योंकि ऐसा मानने पर यह फलबोधक वाक्य गौण हो जायेगा, वास्तविक फलोपदेश मानने पर तो मुख्यवाद की सिद्धि होती है। हाँ, प्रयाजादि में इतिकर्तव्यताक अङ्गवाले यज्ञ का प्रसङ्ग चलता रहता है, अतः वहाँ की श्रुति को अर्थवाद मान सकते हैं। वैसे ही पर्णमयीत्वादि जो अनारभ्याधीत हैं उनमें भी फलश्रुति का अथवादत्व है। अक्रियारूप पर्णमयीत्वादि का आश्रय के बिना फलसम्बन्ध नहीं बन सकता क्योंकि प्रसङ्गागत जलप्रणयन आदि आश्रय मिल जाने के कारण गोदोहनादि में फल बतलाना सार्थक हो जाता है। उसी प्रकार सामान्यतः यूप खदिर काष्ठ का होता है किन्तु कोई यजमान अन्नादिकाम हो जाय तो वह विल्बकाष्ठ का भी यूप बना सकता है जिसका फल है अन्नाद्य की प्राप्ति। इस प्रकार प्रकृत यूप का आश्रय मिल जाने के कारण विल्वादि काष्ठ का फलविधान भी सार्थक हो जाता है, किन्तु पर्णमयीत्वादि में इस प्रकार का कोई फलाश्रय नहीं दीखता है। केवल वाक्य प्रमाण से ही जुहू को उसका आश्रय बतलाने पर फल में भी विधि बतलानी होगी और इस स्थिति में वाक्यभेद होने लग जायेगा। पर यह सब

१. उपदिश्यन्ते। २. आदिना यदोक्ते यत्प्रयाजानुयाजा इत्यादिग्रहः। ३. गोदोहनादीरित्याकृष्यते।
४. औदुम्बरत्वेनेति पाठः साधुः।

## २८. प्रदानाधिकरणम् (सू० ४३)

एकीकृत्य पृथग्वा स्याद्वायुप्राणानुचिन्तनम्। तत्त्वाभेदात्तयोरेकीकरणेनानुचिन्तनम्।
अवस्थाभेदतोऽध्यात्ममधिदैवं पृथक्श्रुतेः। प्रयोगभेदो राजादिगुणकेन्द्रप्रदानवत्॥

तु जुह्वाद्याश्रयतां विवक्षित्वा फलेऽपि विधिं विवक्षतो वाक्यभेदः स्यात्, उपासनानां तु क्रियात्मकत्वाद्विशिष्टविधानोपपत्तेरुद्गीथाद्याश्रयाणां फले विधानं न विरुध्यते, तस्माद्यथा क्रत्वाश्रयाण्यपि गोदोहनादीनि फलसंयोगादनित्यान्येवमुद्गीथाद्युपासनान्यपीति द्रष्टव्यम्। अत एव च कल्पसूत्रकारा नैवंजातीयकान्युपासनानि क्रतुषु कल्पयांचक्रुः ॥४२॥

---

तस्यैव प्रकृतिद्रव्यस्य फलसंयोगो विधेय इति वाक्यभेद इत्यर्थः। पर्णतादिवैलक्षण्यमुपासनानामाह—उपासनानां त्विति। स्वयं क्रियात्वाद्यागादिवत्फलविशिष्टत्वेन विधानोपपत्तिरित्यर्थः। तस्मादिति अङ्गत्वावेदकमानाभावादित्यर्थः। अत एवेति, अनङ्गत्वादेवेत्यर्थः तस्मादङ्गोपास्त्यभावेऽपि कर्माधिकार इति सिद्धम् ॥४२॥

---

विचार कर्मकाण्ड में किया गया है। उपासना तो मानस व्यापार होने के कारण क्रियास्वरूप ही हैं; अतः उसका विशिष्टविधान युक्तियुक्त है और इसीलिए उद्गीथादि के आश्रित उपासनाओं का फलविधान व्यर्थ नहीं है। अतएव यागाश्रित होते हुए भी गोदोहनादि पशुफल से सम्बन्धित होने के कारण अनित्य हैं, ठीक ऐसे ही उद्गीथादि उपासनायें भी अनित्य ही हैं जिनका कर्मानुष्ठान के समय करना या न करना उपासक की इच्छा पर आधारित है। इसीलिए कल्पसूत्रों में सूत्रकार ने ऐसी उपासनाओं का सम्बन्ध किसी याग के साथ नहीं माना है। अतः अङ्ग की उपासना के अभाव में भी कर्म का अधिकार है, यह सिद्ध हुआ ॥४२॥

### २८. प्रदानाधिकरण

**१. सङ्गति**—पहले फलभेद से कर्माङ्ग उपासनाओं का नित्यानित्यरूप प्रयोगभेद कहा था, किन्तु इस अधिकरण में वायु और प्राण का तत्त्वतः अभेद होने के कारण और उनकी प्राप्तिरूप फल के ऐक्य के कारण ध्यानप्रयोग में भी एकता है; ऐसी प्रत्युदाहरण सङ्गति पूर्व के साथ इसकी है।

**२. विषय**—वाजसनेयक में 'वाणी ने घोषणा की—मैं बोलती ही रहूँगी' इस वाक्य द्वारा वागादि से प्राण को श्रेष्ठ कहा है। वैसे ही अग्न्यादि से वायु को श्रेष्ठ कहा है। इसी प्रकार छान्दोग्य उपनिषद् की संवर्ग विद्या में प्राण और वायु को श्रेष्ठता कही गयी है। इस पर विचार करके निर्णय लेना इस अधिकरण का विषय है।

**३. संशय**—क्या इस विद्या में वायु एवं प्राण के प्रयोग का अभेद है, अथवा भेद है?

**४. पूर्वपक्ष**—वायु और प्राण में तत्त्वतः अभेद होने के कारण दोनों का एकरूप में चिन्तन करना चाहिए।

---

१. विज्ञानानाम्। २. कर्माङ्गव्यपाश्रयाणि।

## (४०२) प्रदानवदेव तदुक्तम् ॥४३॥

वाजसनेयके—'वदिष्याम्येवाहमिति वाग्दध्रे' (बृ० १·५·२१) इत्यत्राध्यात्मं वागादीनां प्राणः श्रेष्ठोऽवधारितोऽधिदैवतमग्न्यादीनां वायुः। तथा छान्दोग्ये—'वायुर्वाव संवर्गः' (छा० ४-३-१) इत्यत्राधिदैवतमग्न्यादीनां वायुः संवर्गोऽवधारितः 'प्राणो वाव संवर्गः' (छा० ४-३-२) इत्यत्राध्यात्मं वागादीनां प्राणः। तत्र संशयः—किं पृथगेवेमौ वायुप्राणावुपगन्तव्यौ स्यातामपृथग्वेति। अपृथगेवेति तावत्प्राप्तं तत्त्वाभेदात्, नह्यभिन्ने तत्त्वे पृथगनुचिन्तनं न्याय्यम्। दर्शयति च श्रुतिरध्यात्ममधिदैवतं च तत्त्वाभेदम्—'अग्निर्वाग्भूत्वा मुखं प्राविशत्' (ऐ० २·४) इत्यारभ्य, तथा 'त एते सर्व एव समाः सर्वेऽनन्ताः' (बृ० १·५·१३) इत्याध्यात्मिकानां प्राणानामाधिदैविकीं विभूतिमात्मभूतां

---

प्रदानवदेव तदुक्तम्। वायुप्राणयोर्भेदाभेदवाक्याभ्यां संशयमाह—तत्रेति। अस्तु कर्माङ्गानां तत्संबद्धोपास्तीनां च फलभेदान्नित्यत्वानित्यत्वरूपः प्रयोगभेदः, इह तु वायुप्राणयोः स्वरूपाभेदात्तत्स्वरूपप्राप्तिलक्षणफलैक्याच्च ध्यानप्रयोगैक्यमिति पूर्वपक्षयति—अपृथगिति। 'अग्निर्वाग्भूत्वा' इत्यारभ्य 'वायुः प्राणो भूत्वा नासिके प्राविशत्' इत्यभेदं दर्शयतीत्यर्थः। 'यतश्चोदेति सूर्यस्तं वद' इति प्रश्ने सूत्रात्मकवायुर्वाच्यो वायुस्थाने प्राणं वदन्नैक्यं तयोर्दर्शयतीत्याह—तथेति। किंच यदि वायुप्राणयोः पृथग्ध्यानं स्यात्तर्हि ध्यानाङ्गव्रतभेदोऽपि स्यादिह तु प्राणापाननिरोधात्मकव्रतैक्यश्रुते-

---

५. सिद्धान्त—अवस्थाभेद से एवं पृथक् श्रुति को देखते हुए अध्यात्म प्राण और अधिदेव वायु का चिन्तन पृथक्-पृथक् करना चाहिए। जिस प्रकार इन्द्रदेवता के एक होने पर भी राजा इन्द्र के लिए एकादश कपालवाले पुरोडाश का निर्वाप बतलाया है, उससे भिन्न अधिराज इन्द्र और स्वराज इन्द्र के लिए पृथक् पुरोडाश का निर्वाप कहा गया है; वैसे ही तत्त्वतः एक होने पर भी वायु एवं प्राण का स्थानभेद से पृथक्-पृथक् चिन्तन करना चाहिए।

### प्रदानवदेव तदुक्तम् (ललिता)

वाजसनेयक में 'वाणी ने व्रत लिया कि मैं बोलती ही रहूँगी' ऐसे अध्यात्म प्रसङ्ग पर वागादि इन्द्रियों के मध्य प्राण को श्रेष्ठ निर्धारित किया गया है और अधिदेव में अग्न्यादि के मध्य वायु को श्रेष्ठ निश्चित किया गया है। वैसे ही छान्दोग्य में 'निःसन्देह वायु संवर्ग देवता है' यहाँ अधिदेव प्रसंग पर अग्न्यादि के मध्य वायु को संवर्ग निर्धारित किया गया है और 'निःसन्देह प्राण संवर्ग है' इस अध्यात्म प्रसङ्ग में वागादि इन्द्रियों के मध्य प्राण को संवर्ग निश्चित किया गया था। वहाँ पर यह सन्देह होता है कि वायु और प्राण का पृथक्-पृथक् ही चिन्तन करना चाहिए अथवा अपृथक्रूप से चिन्तन करना चाहिए क्योंकि तत्त्वतः इन दोनों का अभेद है। तत्त्व के अभिन्न रहने पर पृथक् चिन्तन उचित नहीं जान पड़ता। 'अग्नि वाग् बनकर मुख में प्रवेश कर गयी' यहाँ से प्रसङ्ग प्रारम्भकर श्रुति अध्यात्म और अधिदेव का तत्त्वतः अभेद बतलाती है। वैसे ही सूत्रात्मक वायु के ही ये सब समानरूप हैं' और ये सभी अनन्त हैं' इन वाक्यों के द्वारा आध्यात्मिक प्राणों की आत्मस्वरूपा आधिदैविकी विभूति भी श्रुति बतलाती है। और उसी प्रकार अन्यत्र भी

---

१. ध्यातव्यौ। २. स्वरूपाभेदात्।

दर्शयति । तथान्यत्रापि तत्रतत्राध्यात्ममधिदैवतं च बहुधा तत्त्वाभेददर्शनं भवति । क्वचिच्च 'यः प्राणः स वायुः' इति विस्पष्टमेव वायुं प्राणं चैकं करोति । तथोदाहृतेऽपि वाजसनेयिब्राह्मणे 'यतश्चोदेति सूर्यः' (बृ० १-५-२३) इत्यस्मिन्नुपसंहारश्लोके 'प्राणाद्वा एष उदेति प्राणेऽस्तमेति' (बृ० १-५-२३) इति प्राणेनैवोपसंहरन्नेकत्वं दर्शयति । 'तस्मादेकमेव व्रतं चरेत्प्राण्याच्चैवापान्याच्च' (बृ० १-५-२३) इति च प्राणव्रतेनैवैकेनोपसंहरन्नेतदेव द्रढयति । तथा छान्दोग्येऽपि परस्तात् । 'महात्मनश्चतुरो देव एकः कः स जगार भुवनस्य गोपाः' (छा० ४-३-६) इत्येकमेव संवर्गं गमयति न ब्रवीत्येक एकेषां चतुर्णां संवर्गोऽपरोऽपरेषामिति, तस्मादपृथक्त्वमुपगमनस्येति ।

एवं प्राप्ते ब्रूमः—पृथगेव वायुप्राणावुपगन्तव्याविति । कस्मात् । पृथगुपदेशात् । आध्यानार्थो ह्ययमध्यात्माधिदैवविभागोपदेशः सोऽसत्याध्यानपृथक्त्वेऽनर्थक एव स्यात् ।

---

ध्यानैक्यमित्याह—तस्मादिति । व्रतैक्यस्य प्रशस्तत्वादित्यर्थः । किंच वायुप्राणौ संवर्गौ भेदेनोपक्रम्य परस्ताद्वाक्यशेषे संवर्गदेवैक्यश्रुतेः प्रयोगैक्यमित्याह—तथेति । महात्मनः इति द्वितीयाबहुवचनम् । चतुरश्चतुःसंख्याकानग्निसूर्योदकचन्द्रानपरांश्च वाक्चक्षुःश्रोत्रमनोरूपानेको देवः कः प्रजापतिः, जगार गीर्णवानुपसंहृतवानित्यर्थः । न ब्रवीति भेदमिति शेषः ।

यथा 'अग्निहोत्रं जुहोति' इत्युत्पन्नाग्निहोत्रस्यैकस्यैव दधितण्डुलादिगुणभेदेन सायंप्रातःकालभेदेन प्रयोगभेदस्तथा 'अन्नादो भवति य एवं वेद' इत्युत्पन्नायाः संवर्गविद्याया एकत्वेऽप्युत्पन्नशिष्टवायुप्राणाख्यगुणभेदात्प्रयोगभेद इत्युत्सूत्रं सिद्धान्तयति—पृथगेवेति । 'तौ वा एतौ द्वौ संवर्गौ' इत्यु-

---

अध्यात्म एवं अधिदेव स्थलों में वायु तथा प्राण का बहुधा तत्त्वतः अभेद ही दीखता है ! कहीं-कहीं पर तो 'जो प्राण है वहा वायु है' ऐसे वाक्यों द्वारा स्पष्टरूप से प्राण तथा वायु को अभिन्न कहा है । ठीक उसी प्रकार उदाहृत वाजसनेयी ब्राह्मण में भी 'जहाँ से सूर्योदय होता है' इस उपसंहार श्लोक में 'प्राण से सूर्य उदय होता है और प्राण में ही अस्त होता है, इस वाक्य से प्राण के द्वारा उपसंहार करते हुए वायु एवं प्राण में एकत्व श्रुति बतलाती हैं । इसी को 'इसलिए एक ही व्रत का अनुष्ठान करे अर्थात् स्वास और परस्वास लेवे' इस वाक्य से एक प्राणव्रत के द्वारा प्रसङ्ग का उपसंहार करते हुए श्रुति इस पक्ष को ही दृढ़ कर रही है । छान्दोग्य में भी वायु और प्राण को संवर्ग बतला देने के बाद 'अग्नि, सूर्य, जल और चन्द्रमा एवं वाक्, चक्षु, श्रोत्र और मनरूप चार चार संख्यावाले देवताओं में एक देव प्रजापति है जो इन सब को निगल जाता है, इस प्रकार इनका रक्षक है' इस वाक्य द्वारा संवर्ग को श्रुति एक ही बतलाती है ।' प्रथम चार में से एक संवर्ग और दूसरे चार में से दूसरा संवर्ग नहीं है किन्तु संवर्ग एक ही है । इससे यह निश्चित होता है कि इनका चिन्तन अपृथक् रूप से ही करना चाहिए ।

इस प्रकार पूर्वपक्ष प्राप्त होने पर हम सिद्धान्ती कहते हैं कि वायु और प्राण का चिन्तन पृथक् पृथक् ही करना चाहिए क्योंकि इनका पृथक्-पृथक् उपदेश है । यह अध्यात्म और अधिदेव विभागोपदेश पृथक् चिन्तन के लिए ही तो किया गया है, पृथक् चिन्तन न मानने पर तो उक्त विभागोपदेश अनर्थक ही हो जायेगा । शङ्का—तत्त्वतः दोनों का अभेद होने से अपृथक् चिन्तन की बात हम कह

---

१. ध्यानैक्यम् । २. ध्यानस्य ।

ननूक्तं न पृथगनुचिन्तनं तत्त्वाभेदादिति । नैष दोषः । तत्त्वाभेदेऽप्यव[1]स्थाभेदादुपदेशभेदवशेनानुचिन्तनभेदोपपत्तेः । श्लोकोपन्यासस्य च तत्त्वाभेदाभिप्रायेणाप्युपपद्यमानस्य पूर्वोदितध्येयभेदनिराकरणसामर्थ्याभावात् । 'स यथैषां प्राणानां मध्यमः प्राण एवमेतासां देवतानां वायुः' (बृ० १-५-२२) इति चोपमानो[2]पमेयकरणात् ।

एतेन व्रतोपदेशो व्याख्यातः । 'एकमेव व्रतम्'(बृ० १-५-२३)इति चैवकारो वागादिव्रतनिवर्तनेन प्राणव्रतप्रतिपत्त्यर्थः । भग्नव्रतानि हि वागादीन्युक्तानि 'तानि मृत्युः श्रमो भूत्वोपयेमे' (बृ० १-५-२१) इति श्रुतेः । न वायुव्रतनिवृत्त्यर्थः 'अथातो व्रतमीमांसा' (बृ०१-५-२१)इति प्रस्तुत्य तुल्यवद्वायुप्राणयोरभग्नव्रतत्वस्य निर्धारितत्वात् । 'एकमेव व्रतं

---

पास्यभेदवाक्यस्य प्रयोगभेदपरत्वाद्वाक्यादेव भेदसिद्धिरित्यर्थः । पूर्वपक्ष्युक्तमनूद्य प्रत्याह—ननूक्तमित्यादिना । उपास्यतया प्रधानभूतसंवर्गगुणविशिष्टोपास्य[3]भेदवाक्यविरोधादनुपास्यवायुतत्त्वैक्यवचनं न प्रयोगैक्यप्रापकमिति भावः । सूर्योदयास्तमययोर्वाय्वधीनत्वात्त[4]दभेदाभिप्रायेण प्राणात्तावुक्तौ । ततोऽध्यात्माधिदैवावस्थाभेदेनोक्तस्य ध्येयभेदस्य निरासे 'यतश्चोदेति' इति श्लोकस्य न शक्तिरित्याह—श्लोकेति । असामर्थ्ये लिङ्गमाह—स यथेति ।

श्लोकोपन्यासवद्व्रतैक्योपन्यासोऽपि तत्त्वाभेदाभिप्रायेणेत्याह—एतेनेति । नन्वेवकाराद्वायुव्रतनिवृत्तेः प्राण एवैको ध्येयो भातीत्यत आह—एकमेवेति । वदनदर्शनादीनि वाक्चक्षुरादीनां व्रतानि श्रमरूपमृत्युना भग्नानीत्युक्त्वा प्राणस्याभग्नव्रतत्वं निर्धारितं, तथा ज्वलनतापादीन्यग्न्यादित्यादीनां व्रतानि भग्नानीत्युक्त्वा वायोरभग्नव्रतत्वं निर्धारितं, 'स यथैषां प्राणानां मध्यमः प्राणः स्थिरव्रतः एवमेतासां देवतानां वायुर्म्लोचन्ति ह्यन्या देवता न वायुः सैषानस्तमिता देवता यद्वायुः' इति श्रुतेः । अतो भग्नव्रतनिरासार्थ एवकारो न वायुव्रतनिवृत्त्यर्थं इत्यर्थः । अत्रैवार्थे लिङ्गमाह—एकमिति । उकारश्चार्थः । तेन व्रतेन वायोः सायुज्य[5]समानदेहत्वं सलोकतां च

---

आये हैं । समाधान—यह कोई दोष नहीं है । तत्त्वतः अभेद रहने पर भी अवस्थाभेद के कारण उपदेश विभागपूर्वक किया गया है इसीलिए इन दोनों का पृथक्-पृथक् चिन्तन करना युक्तियुक्त है । तत्त्व में अभेद बतलाने के अभिप्राय से श्लोक का उपन्यास युक्तिसङ्गत होने पर भी पूर्वोक्त उपास्यभेद का निराकरण करने की शक्ति उसमें नहीं है । 'जैसे इन इन्द्रियों के मध्य प्राण श्रेष्ठ है वैसे ही इन देवताओं के मध्य वायु श्रेष्ठ है', इस वाक्य के द्वारा वायु एवं प्राण में उपमान-उपमेयभाव दिखलाया गया है, इससे भी दोनों का पृथक् चिन्तन निश्चित होता है ।

इससे व्रतोपन्यास का व्याख्यान भी हो गया । तत्त्वतः अभेद के अभिप्राय से ही '**एकमेव व्रतम्**' ऐसा कहा है. इसमें एवकार वागादि व्रतानुष्ठान को निवृत्त करते हुए प्राणव्रत का बोध कराता है क्योंकि वागादि के व्रत भग्न हो चुके हैं ऐसा 'उस वागादि को मृत्यु ने श्रम बनकर घेर लिया' इस श्रुति क द्वारा वागादि भग्नव्रत कहे गए हैं । वायुव्रत की निवृत्ति क लिए यह प्रसङ्ग नहीं कहा गया है क्योंकि '**अथातो व्रतमीमांसा**' यहाँ से प्रसङ्ग प्रारम्भकर वायु एवं प्राण का अभग्नव्रतत्व एक जैसा निश्चित किया गया है । 'एक ही व्रत का आचरण करे' ऐसा कहकर 'इससे इस देवता के समानदेहत्व और

---

१. अध्यात्मादि । २. तत्त्वाभेदे बाध्येतेति शेषः । ३. तौ वा एतौ द्वौ संवर्गावित्यादिवाक्य । ४. तयोर्वायुप्राणयोः स्वरूपाभेदाभिप्रायेण । ५. व्यापक ।

